# ( सचित्र ) ज्योतिष-शिक्षा

## द्वितीय ( गणित ) खण्ड

### ( द्वितीय भाग )


लेखक

बी. एल. ठाकुर ज्योतिषाचार्य

सिंहसदन

नरसिंहपुर ( मध्य प्रदेश )



मोतीलाल बनारसीदास

दिल्ली : पटना : वाराणसी : मद्रास : बंगलोर

# विषय सूची

## द्वितीय ( गणित ) खण्ड–द्वितीय भाग

# ज्योतिष-शिक्षा

## [द्वितीय (गणित) खण्ड-द्वितीय भाग]

## अध्याय १

### वर्ग निकालना Square

किसी संख्या का वर्ग निकालने के लिये उसी संख्या में उसी संख्या का गुणा करना तो वर्ग निकल आयगा। जिस संख्या का वर्ग निकालना होता है उस के ऊपर दाहिने कोने में छोटे रूप से २ लिख देते हैं।

जैसे $२^२ = २ \times २ = ४$ यहाँ २ का वर्ग निकालने को २ का २ से गुणा किया।

$३^२ = ३ \times ३ = ९$ ४ वर्ग निकालने को ४ का ४ से गुणा किया इत्यादि।

$४^२ = ४ \times ४ = १६$

$२०^२ = २० \times २० = ४००$

कोई संख्या जिसका वर्ग निकालना है यदि वह बड़ी संख्या है तो वर्ग निकालने की दूसरी रीति भी है।

उस संख्या के दाहिनी ओर के कुछ अंक लेकर एक स्थान में उसे पूरी संख्या में जोड़ना दूसरे स्थान में घटाना। इस प्रकार जोड़ने घटाने से जो संख्या आवे उसका आपस में गुणा करना और जो संख्या जोड़ी या घटाई थी उसका वर्ग निकाल कर गुणनफल में जोड़ देना तो पूरी संख्या का वर्ग निकल आयेगा।

(१) उदाहरण— ९५ का वर्ग निकालना है

$$\left.\begin{array}{l} ९५ + ५ = १०० \\ ९५ - ५ = ९० \end{array}\right\} \begin{array}{r} १०० \times ९० = ९००० \\ + \quad २५ = ५ \text{ का वर्ग} \\ \hline = ९०२५ \text{ यह ९५ का वर्ग हुआ।} \end{array}$$

= वर्ग ९०२५ हुआ।

यहाँ ९५ के इकाई की संख्या ५ लिया। ५ को ९५ में एक स्थान में जोड़ दूसरे स्थान में ९५ से ५ घटाया और दोनों का गुणा कर इस गुणनफल में ५ का वर्ग २५ जोड़ा तो ९५ का वर्ग निकल आया।

(२) यदि किसी संख्या में ३ अंक हो जिनका वर्ग निकालना है तो अन्त के इकाई दहाई के २ अंकों को लेकर पूरी संख्या में जोड़ना घटाना उपरान्त इनके गुणनफल में इकाई दहाई की संख्या का वर्ग निकाल कर जोड़ देना तो पूरी संख्या का वर्ग निकल आयगा।

उदाहरण—५१३ का वर्ग निकालना है। अन्तिम २ अंक १३ है इसे जोड़ना घटाना और उनके गुणन फल में १३ का वर्ग निकाल कर जोड़ना।

५१३ + १३ = ५२६ } ५२६ × ५०० = २६३०००
५१३ − १३ = ५०० } = २६३००० + १६९ ( १३ का वर्ग )
= २६३१६९

१३ × १३ = १६९ = १३ का वर्ग हुआ

(३) यदि किसी संख्या में ३ से अधिक अंक हो तो जितनी संख्या हो उसका बायां १ अंक छोड़ कर शेष अंकों को पूरी संख्या में जोड़ और घटाकर गुणनफल में उस शेष संख्या का वर्ग निकाल कर जोड़ना तो पूरी संख्या का वर्ग निकल आयगा।

उदाहरण—१०१५० का वर्ग निकालना है तो बायां अंक १ छोड़ कर शेष ० १५० लिया। इसे ही जोड़ना घटाना और इसका ही वर्ग जोड़ना!

१०१५० + १५० = १०३०० } १०३०० × १०००० = १०३००००००
१०१५० − १५० = १०००० } = १०३०००००० + २२५०० (वर्ग १५० का)
= १०३०२२५००

१५० का वर्ग निकालना

१५० + ५० = २०० } २०० × १०० = २००००
१५० − ५० = १०० } = २०००० + २५०० ( ५० का वर्ग )
= २२५०० = १५० का वर्ग

## वर्ग निकालने की अन्य रीति

जिस संख्या का वर्ग निकालना हो उसके टुकड़े २ करना फिर उन टुकड़ों का आपस में गुणाकर दुगना करना और उसमें उन टुकड़ों का पृथक २ वर्गमूल निकाल कर जोड़ देना तो पूरी संख्या का वर्ग निकल आयेगा।

उदाहरण = १० का वर्ग निकालना है उसके २ टुकड़े ६ + ४ किये।

टुकड़े ६ × ४ = २४ × २ = ४८
+ ६ का वर्ग = ३६
+ ४ का वर्ग = १६
योग = १०० = यह १० का वर्ग हुआ।

दूसरा उदाहरण = ९५ = ५ + ९०
५ × ९० = ४५० × २ = ९००
+ ५ का वर्ग = २५
+ ९० का वर्ग = ८१००
योग = ९०२५ = ९५ का वर्ग आया।

शून्य का वर्ग ० ही होता है।

## वर्ग मूल निकालना Square root

जिस संख्या का वर्गमूल निकालना होता है उसके पहिले √ चिह्न बना देते हैं और जिन २ संख्याओं का वर्गमूल निकालना है उन २ तक ऊपर एक लकीर बना दी जाती है। जैसे $\sqrt{३० + ६}$ यहाँ ३० और ६ तक ऊपर लकीर गई है जिससे प्रगट होता है कि ३० में ६ जोड़ने पर जो संख्या प्राप्त हो उसका वर्गमूल निकालना है।

वर्गमूल निकालने के लिए दाहिनी ओर का अन्त का अंक (इकाई) के ऊपर १ बिन्दु चिह्न स्वरूप बना दो। उस स्थान को विषम स्थान मान कर आगे का दूसरा सम तीसरा विषम इस प्रकार दाहिनी ओर से बाईं ओर को स्थान गिन कर सम्पूर्ण विषम स्थान की संख्याओं पर बिन्दु का चिह्न बना दो। इस प्रकार २–२ अंकों की जोड़ी हो जायगी। बाईं ओर का अंक चाहे अकेला ही रह जाय। अब संख्या के ऊपर रखे बिन्दुओं को गिनो, जितने बिन्दु होंगे उतनी संख्या का उत्तर वर्गमूल निकालने से प्राप्त होगा। जिस संख्या के ऊपर बिन्दु का चिह्न रहता है। उसे वर्ग स्थान कहते हैं।

पहिले बता चुके हैं कि किसी संख्या को उसी में गुणा करने से उसका वर्ग होता है। जैसे $६^२ = ६ \times ६ = ३६$। अब ३६ का वर्गमूल निकालना है $\sqrt{३६} = ६$। अर्थात् ३६ का वर्गमूल वही ६ आता है। इसी वर्गमूल को गणित से निकालने की रीति आगे बताई है।

वर्गमूल निकालने के लिए पहिले ऊपर बताई रीति के अनुसार प्रत्येक विषम स्थानों के ऊपर बिन्दु रख लो। अब देखो बाईं ओर के अंक पर विन्दु है या नहीं। यदि छोर वाले इस अंक पर विन्दु है तो उसे अकेला ही लेकर किसी भी संख्या का वर्ग उसमें से घटाना होगा। यदि उसके ऊपर विन्दु नहीं है तो उसके आगे के दाहिने ओर के अंक पर विन्दु होगा। ऐसी परिस्थिति में पहिला और दूसरा दोनों अंक साथ लेकर दोनों संख्या में से किसी का वर्ग घटाना पड़ेगा।

इस प्रकार खोजने से एक या दो जो संख्या मिले जिसमें जिस बड़ी संख्या का वर्ग घट सके उसका वर्ग घटा देना। जिसका वर्ग घटाया था वह संख्या एक खड़ी लकीर के बाहर बाईं ओर लिख देना। जिस संख्या का वर्ग घटाया था वह संख्या लब्धि स्थानमें लिख देना। फिर उसके वर्ग की संख्या को ऊपर की एक या दो प्राप्त संख्या से ( जो ऊपर बता चुके हैं ) घटाने से जो शेष रहे उसके आगे वर्गमूल निकाले जाने वाली संख्या की जोड़ी के २ अंक (सम विषम) उतार कर रखना। और जिस संख्या का वर्ग घटाना था उसमें वही संख्या और जोड़ देना या उसकी लब्धि को दूना करके भाजक स्थान में रखना। अब उतारी हुई संख्या मिला कर जो संख्या हुई है उसका १ दाहिना अंक इकाई का छोड़ कर शेष अंकों में दूनी की हुई संख्या का भाग देकर देखना कितनी बार भाग

जाता है। जब अनुमान हो जाय कि इतनी बार भाग चला जायगा तो उस अनुमान की हुई संख्या को दूनी की हुई संख्या के आगे रखना। और उससे जो संख्या बने उस पूरी संख्या का भाग देना। यदि भाग न जाय तो अनुमान की हुई संख्या को १ कम करके लिखना और उसका भाग देना। जितनी बार भाग जाय उसे लब्धि में लिख देना। भाजक और लब्धि के गुणनफल को घटाने पर जो संख्या प्राप्त हो उसके आगे की और संख्या हो तो २ संख्या और उतार कर ऊपर बताये अनुसार आगे की क्रिया करना जब तक कि उतारने को कोई अंक न बचे। इस प्रकार लब्धि स्थान में जो संख्या प्राप्त हो वही वर्गमूल की संख्या होगी।

( १ ) उदाहरण—$\sqrt{१२१}$ का वर्गमूल निकालना है।

```
 १     १˙२१˙( ११ लब्धि
+१      १
──     ───
२१     ०२१
        २१
       ───
        ०
```

यहाँ दाहिनी छोर पर १ है उसके उपर बिन्दु रखा यह विषम स्थान है। आगे सम स्थान २ छोड़ कर उसके आगे का विषम स्थान १ पर बिन्दु रखा। इस प्रकार ऊपर २ बिन्दु आये तो वर्गमूल का उत्तर २ अंकों में आयगा।

=वर्गमूल ११

बाईं छोर पर पहिले अंक पर ही बिन्दु है इस कारण केवल उसी में से किसी संख्या का वर्ग घटाना पड़ेगा। विचारा १ में किसका वर्ग घट सकता है। १ × १ = १ तो प्रगट हुआ कि १ में से केवल १ का ही वर्ग घट सकता है। १ का वर्ग १ हुआ वह घटाया शेष ० रहा। १ का वर्ग घटाया था इस कारण एक खड़ी लकीर के बाहर बाईं ओर भाजक स्थान में १ रखा। 1 का १ बार भाग गया इस कारण लब्धि में भी १ रखा। अब आगे १ सम दूसरा विषम दो अंक ( जोड़ी के ) २१ उतार कर रखा। अभी १ का भाग दिया था इस कारण १ लब्धि का इसमें ( भाजक स्थान में ) जोड़ा। १ + १ = २ या लब्धि १ × २ = २ हुआ। अब इस २ का भाग २१ में देना था। पूरी संख्या में भाग न देकर १ संख्या इकाई को छोड़ कर बचे २ में भाग देकर देखा। क्योंकि अभी भाजक २ के आगे वह संख्या भी लिखनी है कि जितनी बार भाग जायगा। यहाँ २ का भाग २ में ( २ × १ का ) देकर देखा तो १ बार भाग जाता है इस कारण भाजक २ के आगे १ लिखा तो २१ हो गया। अब भाजक २१ का भाग २१ में दिया तो १ बार भाग गया इससे लब्धि में १ लिख कर २१ घटा दिया शेष कुछ नहीं बचा। लब्धि की प्राप्त संख्या ११ यही वर्गमूल की संख्या हुई।

(२) दूसरा उदाहरण

| भाजक | ३१ ३६ ( ५६ लब्धि |
|---|---|
| ५ | २५ |
| +५ | ६३६=वर्गमूल ५६ |
| १०६ | ६३६ |
| | ० |

५६ × ५६ = ३१३६

यहाँ सब विषम अंकों पर विन्दु रखने पर २ विन्दु आये तो वर्गमूल संख्या २ अंकों में होगी। बाईं छोर पर जोड़ी के २ अंक हैं क्योंकि जिस संख्या पर ऊपर विन्दु हो उस संख्या तक अंकों की जोड़ी रहतीहै। यदि अन्त में बाईं ओर अकेली विन्दु वाली संख्या होती तो अकेली वही ली जाती। यहाँ जोड़ी १ के २ अंक ३१ प्राप्त हुए हैं। देखा इसमें से कौन बड़ी संख्या का वर्ग घट सकता है। इसमें से ४ का १६ घटाते हैं तो छोटा पड़ता है। ६ का वर्ग ३६ बड़ा होता है। इस कारण ५ का वर्ग ५ × ५ = २५ इसे ३१ में से घटाया शेष ६ रहे। आगे की जोड़ी के अंक ३६ उतारे। पहिले ५ का ५ बार भाग दिया था तो भाजक ५ और लब्धि ५ हुई। भाजक ५ में लब्धि का ५ जोड़ा तो १० हुए या लब्धि ५ का दुगुना किया ५ × २ = १० दोनों एक ही बात है। इस १० को भाजक स्थान में रखा। ६३६ में भाग देना है। इनका अन्त का ६ इकाई का छोड़कर ६३ में १० का भाग देकर देखा ६ बार भाग जाता है तो १० के आगे ६ लिख दिया १०६ हो गया। अब इस पूरी संख्या १०६ का ६३६ में भाग दिया तो ६ बार भाग गया ६ लब्धि में रखा। १०६ × ६ = ६३६ घटाया तो ० शेष रहा। इस प्रकार लब्धि में ५६ होने से वर्गमूल ५६ हुआ।

(३) तीसरा उदाहरण

| | १ ५६ २५ (१२५ |
|---|---|
| १ | |
| +१ | १ |
| २२ | ०५६ |
| +२ | ४४ |
| २४५ | १२२५ |
| | १२२५ |
| | ० |

१२५ वर्गमूल

इसमें विषम संख्याओं पर विन्दु रखा तो दाहिनी ओर से विन्दु रखने पर बाईं ओर के अन्तिम अंक १ पर विन्दु पड़ा। इस १ में से १ का वर्गमूल घटाया ० बचा १ भाजक और १ लब्धि में रखा। भाजक १ में लब्धि १ जोड़ा १ + १ = २ या लब्धि १ × १ = २ हुआ। शेष ० के आगे ५६ अंक जोड़ी का उतार कर रखा। भाजक २ का भाग ५ × ६ के केवल ५ में देकर देखा २ बार भाग जाता है। इससे २ भाजक के आगे २ बार भाग जाने के कारण २ रखा तो २२ हुए। अब इस २२ का भाग ५६ में दिया तो २ बार भाग गया। २२ × २ = ४४ घटाया तो शेष १२ रहे। आगे की जोड़ी २५ उतार कर इसके आगे

रखा तो १२२५ हुए। भाजक २२ था लब्धि २ थी इस कारण २२ + २ लब्धि २४ भाजक हुआ या पूरी लब्धि १२ × २ = २४ हुई। इस २४ का भाग १२२५ संख्या के १२२ में देकर देखा तो ५ बार भाग जा सकता है ऐसा अनुमान हुआ इससे भाजक २४ के आगे ५ रखा तो २४५ हुए। अब २४५ का भाग १२२५ में दिया। ५ बार भाग गया। २४५ × ५ = १२२५ घटाया तो शेष ० रहा। इस प्रकार लब्धि में आया अंक १२५ यही वर्गमूल हुआ। $१२५^2$ = १२५ × १२५ = १५६२५

(४) चौथा उदाहरण

```
  १   | ३ ६१ (१९ लब्धि
 +१   | १
------|-----
 २९   | २६१=वर्गमूल१९
        २६१
        ----
         ०
```

यहाँ बांये अन्तिम अंक ३ पर बिन्दु आया इसमें से १ का वर्ग घटा। भाजक १ है। लब्धि में १ रखा क्योंकि १ बार भाग गया। शेष २ बचे। आगे की जोड़ी ६१ उतारा तो भाज्य २६१ हो गया भाजक १ + लब्धि १ = २ का भाग २६१ संख्या के २६ में भाग देकर देखा तो ऐसा प्रगट हुआ कि १३ बार भाग जायगा। परंतु आगे संख्या १३ रखने से भाग नहीं जाता। यहाँ लब्धि कोई एक ही संख्या आना चाहिए इस कारण ९ का भाग देकर देखा। भाजक २ के आगे ९ रखा तो २९ हो गया। २९ का भाग दिया। २९ × ९ = २६१ गुणनफल, २६१ में से घटाया शेष ० रहा। ९ बार भाग गया था इससे लब्धि में आया अङ्क १९ यह वर्गमूल हुआ।

(५) पांचवां उाहरण

```
  २)४·१२·०९(२०३
    ४
   ------
४०३)०१२०९
     १२०९
     -----
       ०
   = वर्गमूल २०३
```

बाईं छोर पर ४ पर विन्दु है इस कारण विचार किया ४ में से कौन संख्या का वर्ग घटता है। २ का वर्ग ४ घट गया। भाजक में २ और लब्धि में २ रखा। शेष ० के आगे एक जोड़ी १२ उतारा। भाजक ४ है उसके आगे कौन संख्या रखें जिसका भाग १२ में चला जायगा। यदि १ बार ही भाग देते हैं तो ४ के आगे १ रखने से ४१ हो जाता है। ४१ का भाग १२ में नहीं जाता। भाजक की संख्या बढ़ जाती है भाज्य छोटा पड़ जाता है। इस कारण ० बार भाग दिया। अर्थात् किसी संख्या का भाग नहीं जाता। इससे लब्धि में ० रखा और ४ के आगे भी ० रखा तो भाजक ४० हो गया। अब आगे की जोड़ी ०९ उतारा तो भाज्य १२०९ हो गया। १२०९ के १२० में ४० का भाग ३ बार जा सकेगा इससे ४० के आगे ३ बढ़ाया तो ४०३ हो गया। ४०३ × ३ = १२०९ गुणन फल को भाज्य से घटाया तो ० बचा। लब्धि में ३ रखा। इस प्रकार २०३ लब्धि की संख्या ही वर्गमूल है।

**(६) छठवाँ उदाहरण**

| | |
|---|---|
| २ | ४'४०'१६'०४'(२०९८ |
| +२ | ४ |
| ४०९ | ०४०१६ |
| +९ | ३६८१ |
| ४१८८ | ३३५०४ |
| | ३३५०४ |
| = वर्गमूल २०९८ | ० |

अंतिम बायाँ अंक ४ में २ का वर्ग घटाया शेष ० बचा। भाजक २ + २ लब्धि ४ भाजक हुआ। ० के आगे ४० उतारा तो ४० हुए। भाजक ४ का भाग १ बार देने से भाजक ४१ हो जाता है। ४१ का भाग ४० में नहीं जाता। इससे ० बार भाग दिया। ४० भाजक हो गया। लब्धि में ० रखा आगे की जोड़ी १६ उतारा भाज्य ४०१६ हो गया। ४० का भाग ९ बार जा सकता है इससे भाजक ४० के आगे ९ रखा तो ४०९ हो गया। ४०९ × ९=३६८१ गुणन फल घटाया तो ३३५ बचे। लब्धि में ९ रखा। आगे ०४ उतारा तो भाज्य ३३५०४ हो गया। भाजक ४०९ में लब्धि ९ जोड़ा तो ४१८ भाजक हो गया या पूरी लब्धि २०९ × २=४१८ भाजक आया। इसका भाग देकर देखा ८ बार भाग जा सकता है इससे ४१८ के आगे ८ रखा तो ४१८८ भाजक हो गया। इसका भाग ८ बार गया ४१८८ × ८ = ३३५०४ गुणन फल घटाया शेष ० बचा। लब्धि में ८ रखा। इस प्रकार वर्गमूल २०९८ हो गया जो लब्धि में आया है।

## दो जाति की संख्याओं का वर्गमूल निकालना

केवल एक ही जाति की संख्या हो तो उसका वर्गमूल ऊपर बताई रीति से निकाल लेना। यदि २ या अधिक जाति की संख्या हो तो उसका वर्गमूल नीचे बताई रीति से निकाल लेना।

पहिले साधारण प्रकार से १ जाति का वर्गमूल निकालना। जो शेष अंत में बचे उसमें १ जोड़ना फिर उसको हीन जाति बनाने के लिये उस हीन जाति की परम संख्या से गुणा करना और उसकी उपजाति ( उससे हीन जाति में ) जो अंक हो उसे जोड़ देना। उपरांत लब्धि में जो वर्ग मूल प्राप्त हुआ था उसमें एक जोड़कर उसे दूना करना। इस प्रकार जो संख्या प्राप्त हो उस का भाग देना तो लब्धि में जो अंक आवे वह उपजाति का वर्गमूल होगा।

उदाहरण—१ रा० १० अं० २ क० ४२ वि० का वर्गमूल निकालना है। सबकी कला बना लिया तो २४०२′–४२″ हो गये। इसका वर्गमूल निकालेंगे।

```
  ४  | २४'०२''–४२"(४९'
 +४  | १६
 ----  ----
 ८९  | ८०२     लब्धि ४९' + १
       ८०१    =५० × २=१००
       ----
         १
       +१     = भाजक १००
       ----
        २ × ६०
       ----
         १२०"
        +४२
       ----
  १००)१६२(१"
        १००
        ----
         ६२"

वर्गमूल ४९'– १"
```

यहां राशि के आदि में जो संख्याएँ थी उनकी कला बनाकर २ ही जाति, कला और विकला रहने दिया है जिससे वर्गमूल निकालने में सुविधा हो।

पहिले २४०२'का साधारण प्रकार से वर्गमूल निकाला तो ४९' वर्गमूल निकला। शेष १ बचा इसमें १ और जोड़ा २" हुआ। कला की विकला बनाने को २ में ६० का गुणा किया क्योंकि ६० विकला की १ कला होती है। २ × ६० १२०" हुए। ऊपर ४२" भी है इससे ४२" और जोड़ा तो१२० + ४२ – १६२" हुए यह भाज्य हुआ। भाजक निकालने को लब्धि ४९' में १ जोड़ा, ५० हुए। इसे दूना किया १०० हुए यह भाजक हुआ। इससे १०० का भाग १६२ में दिया १ बार भाग गया, १ लब्धि में आया यह १ विकला हुई। भाजक १०० × १ = १०० भाज्य से घटाया तो शेष ६२ रहा। इस प्रकार वर्गमूल ४९'–१" निकला।

दूसरा उदाहरण—$\sqrt{१२०^\circ–४०'–३४''}$ का वर्गमूल निकालना है।

```
  १२०°–४०'–३४"       २              ४५६३४(२१३"
 +६०                 +२              ४            लब्धि २१३" + १
 ------              ----
  ७२० + ४०           ४१              ०५६           = २१४ × २
 = ७६०' × ६०         +१              ४१            = ४२८
 = ४५६००" + ३४"      ४२३             १५३४          = भाजक ४२८
 = ४५६३४"                            १२६९
                                     ----
                                     २६५
 = वर्गमूल                           +१
                                     ----
   २१३"–३७'"                         २६६ × ६०

 = ३'–३३"–३७'"                 ४२८)१५९६०(३७'"
                                    १२८४
                                    ----
                                    ३१२०
                                    ३००४
                                    ----
                                     ११६
```

यहाँ सुविधा के लिये सबके विकला बना डाले तो ४५६३४″ हुए। इसका वर्गमूल साधारण प्रकार से निकाला तो वर्गमूल २१३″ आया। शेष में १ जोड़ा और ६० का गुणा किया क्योंकि ६० प्रति विकला की १ विकला होती है। गुणन फल १५९६० में, (लब्धि + १) × २=४२८ को भाजक मान कर भाग दिया तो ३७‴ आये। इस प्रकार वर्गमूल २१३″— ३७‴

## घन निकालना Cube

जिसका घन निकालना है उस संख्या के ऊपर ³ ऐसा ३ का चिह्न बना देते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| जैसे $२^३$ = २ × २ × २ = ८ | $६^३$ = ६ × ६ × ६ = २१६ | इनको कंठस्थ |
| $३^३$ = ३ × ३ × ३ = २७ | $७^३$ = ७ × ७ × ७ = ३४३ | कर लेना |
| $४^३$ = ४ × ४ × ४ = ६४ | $८^३$ = ८ × ८ × ८ = ५१२ | चाहिए। |
| $५^३$ = ५ × ५ × ५ = १२५ | $९^३$ = ९ × ९ × ९ = ७२९ | |

उसी संख्या को ३ बार रखकर गुणनफल निकालने से उस संख्या का घन निकलता है। जैसे $२५^३$ = २५ का घन निकालना है तो २५ × २५ × २५ = ६२५ × २५ = १५६२५।

## घनमूल निकालना Cuba root

किसी संख्या का घन मूल निकालना हो तो उस संख्या के पहिले घन मूल का चिह्न $\sqrt[3]{}$ इस प्रकार बना देना चाहिए।

जिस प्रकार वर्गमूल निकालने को इकाई के स्थान के अंक के ऊपर बिन्दु का चिह्न बना कर आगे १ – १ अंक छोड़ कर बिन्दु का चिह्न बनाते हैं। यहाँ घन मूल निकालने के लिये इकाई के एक अंक पर बिन्दु का चिह्न बनाने के उपरांत २ अंक छोड़ कर तीसरे अंक पर चिह्न लगाया जाता है। जिस संख्या पर चिह्न रहता है वह घन संख्या कहलाती है। जिन पर कोई चिह्न नहीं रहता उसे अघन संख्या कहते हैं।

बाईं ओर जो कुछ संख्या अंत में प्राप्त हो वह या तो १, २ या ३ अंकों की होगी। इसमें किसी भी बड़ी से बड़ो ९ के अंक तक का घन घटा कर देखना जो घट सके घटा देना और वह अंक भाजक स्थान में और लब्धि स्थान में भी लिख देना। घन संख्या घटाने से जो शेष रहे उसके आगे, घन चिह्न के अंक तक ३ अंकों की जोड़ी और उतार कर रखना। फिर जिस संख्या का घन घटाया था उसके वर्गमूल में × ३०० का गुणा करने से जो गुणन फल आवे उसे अनुमानिक भाजक समझना और उस संख्या का भाग भाज्य में देकर देखना कि कितनी बार जा सकता है। उसे अनुमानिक लब्धि कहेंगे। जितनी बार भाग जा सके उस संख्या का गुणा लब्धि में जो पूरी संख्या प्राप्त हो चुकी है उसमें कर और ३० का गुणा कर गुणनफल निकालना जो गुणनफल आवे उसे पूर्व के अनुमानिक भाजक में जोड़ देना और इसमें अनुमानिक लब्धि का वर्ग भी निकाल कर

जोड़ देना । उपरांत सबका योग करने से जो संख्या प्राप्त हो उसमें अनुमानिक लब्धि का गुणा कर भाज्य से घटा देना, न घटे तो अनुमानिक लब्धि को कम करके गणित कर देखना और घटाना । भाजक में जो अनुमानिक लब्धि का गुणा कर घटाया था वह अनुमानिक अंक लब्धि स्थान में रखना । शेष के आगे ३ और अंकों की जोड़ी उतार कर रखना । इसी प्रकार गणित जहाँ तक आवश्यक हो करते जाना । अंत में जो संख्या लब्धि स्थान में प्राप्त हो वही घनमूल की संख्या होगी ।

(१) उदाहरण $\sqrt[3]{९२६१}$ का घन मूल निकालना है ।

```
                              २  ९˙२६१˙(२१ लब्धि
२² × ३००                         ८
=४ × ३०० = १२००                 १२६१
+२ × ३० × १ = ६०
+          १² = १
      भाजक = १२६१              –१२६१
×  लब्धि         १                 ०
            = १२६१
= घनमूल २१
```

यहाँ इकाई की संख्या १ पर चिह्न किया फिर बाईं ओर के दो अंक २६ छोड़ कर ९ पर चिह्न किया । यहाँ दो अंकों पर चिह्न है इस कारण २ अंकों का घनमूल निकलेगा

बाईं ओर अंत में घन संख्या ९ अकेली है । इसमें से सबसे बड़े अंक का घन घटाया । २ का घन ८ होता है वह ८ घटाने पर शेष १ बचा । आगे के ३ घन अंक २६१ उतारे तो १२६१ भाज्य हो गया । २के घन का भाग दिया था इस कारण २ संख्या लब्धि स्थान में रखा । फिर इस २ का वर्ग निकाल कर ३०० का गुणा किया तो १२०० हुआ । यह अनुमानिक भाजक हुआ । इससे भाग देकर देखा कि १२६१ में कितने बार भाग जा सकता है । तो प्रगट हुआ कि १ बार भाग जा सकेगा । इस कारण १ यह अनुमानिक लब्धि हुई । अब भाजक की वास्तविक संख्या निकालनी है तो पहिले की लब्धि २ में ३० का गुणा किया और उसमें अनुमानिक लब्धि १ का भी गुणा किया तो ६० हुए । इसमें अनुमानिक लब्धि १ का वर्ग जोड़ा तो १२६१ हुए । यही वास्तविक भाजक हुआ । इसमे अनुमानिक लब्धि १ का गुणा किया तो १२६१ रहे । इस गुणक को पूर्व के भाज्य १२६१ में घटाया तो शेष ० रहा । इसमें लब्धि २१ आई है यही घनमूल की संख्या हुई ।

( २ ) दूसरा उदाहरण $\sqrt[3]{१३२६५१०००}$ का घन निकालना

```
५² × ३००                    ५  १३२˙६५१˙०००˙(५१०
= २५ × ३०० = ७५००              १२५
+५ × ३० × १ = १५०               ७६५१
+           १² =   १             ७६५१
            = ७६५१
```

घनमूल ५१० आया

यहाँ इकाई से चिह्न देना आरम्भ किया तो ३ अंकों पर चिह्न आया। ३ अंकों का घनमूल निकलना चाहिए। बाईं ओर के अंतिम घन अंक तक १३२ संख्या है। इसमें से ५ का घन १२५ घट सकता है इसे घटाने पर शेष ७ बचा आगे के घन अंक तक के ३ अंक ६५१ उतारा तो ७६५१ हो गया। ५ का घन घटाया था तो लब्धि में ५ रखा। इस ५ लब्धि का वर्ग २५ में ३०० का गुणा किया तो ७५०० हुआ। यह अनुमानिक भाजक हुआ। इसका भाग भाज्य ७६५१ में देकर देखा तो ऐसा प्रगट हुआ कि एक बार भाग चला जायगा। यह १ अनुमानिक लब्धि हुई। पूर्व लब्धि ५ × ३० × १ अनुमानिक लब्धि = १५० हुए। इसमें अनुमानिक लब्धि १ का वर्ग १ और जोड़ा तो १५१ हो गये। इसे अनुमानिक भाजक ७५०० में जोड़ा तो ७६५१ हो गये। यह वास्तविक भाजक हुआ। इसका गुणा अनुमानिक लब्धि १ से कर गुणनफल ७६५१ को पूर्व भाज्य ७६५१ से घटाया तो ० बचा। लब्धि स्थान में १ रखा क्योंकि ७६५१ का १ बार भाग गया है। अब आगे से घन अंक तक की ३ संख्याएँ ००० है इनको उतारा तो ० बार भाग गया इससे लब्धि में ० बढ़ा दिया। इस प्रकार ५१० लब्धि में जो संख्या है वही घनमूल की संख्या हुई।

(३) तीसरा उदाहरण

$\sqrt[3]{६६४७९३४४६५१}$

| | ४ | ६६'४७९'३४४'६५१'(४०५१ |
|---|---|---|
| $४^2 \times ३००$ | | ६४ |
| = १६ × ३०० = ४८०० | | २४७९,३४४ = घनमूल संख्या ४०५१ |
| $४०^2 \times ३००$ | | |
| = १६०० × ३०० = ४८०००० | | |
| ४० × ३० × ५ | | |
| = १२०० × ५ = ६००० | | |
| $५^2$ = २५ | | |
| ४८६०२५ | | २४७९३४४ |
| (४८६०२५ × ५) | = | २४३०१२५ |
| | | ४९२१९६५१ |
| $४०५^2 \times ३००$ | | |
| = १६४०२५ × ३०० | | |
| = ४९२०७५०० | | |
| ४०५ × ३० × १ = १२१५० | | |
| $१^2$ = १ | | |
| = ४९२१९६५१ | | ४९२१९६५१ |
| (४९२१९६५१ × १) | | ४९२१९६५१ |
| | | शेष ० |

यहाँ अंकों पर चिह्न लगाने पर बाईं संख्या घन अंक तक ६६ आई। इसमें ४का घन ६४ घट सकता है। इससे लब्धि में ४ रखकर ४ का घन ६४ घटाया तो शेष २ रहा। आगे घन अंक तक की संख्या ४७९ उतारी तो २४७९ हुई। यह भाज्य हुआ। लब्धि ४ थी इसमें ४ के वर्ग १६ में ३०० का गुणा किया ४८०० अनुमानिक भाजक हुआ। इसका भाग भाज्य में देकर देखा तो भाज्य २४७९ में भाग नहीं जाता इससे लब्धि में ० रखा तो लब्धि ४० हो गई। शेष के आगे घन अंक तक के ३ अंक ३४४ और उतार कर रखे तो २४७९३४४ हो गये। यह भाज्य हुआ।

अब लब्धि ४० का वर्ग १६०० में ३०० का गुणा किया तो ४८०००० हो गये। यह अनुमानिक भाजक हुआ। उसका भाग भाज्य में देकर देखा तो ऐसा प्रतीत हुआ कि ५ बार भाग चला जायगा। इससे ५ अनुमानिक लब्धि हुई।

पूर्व लब्धि ४० × ३० × ५ अनुमानिक लब्धि=६००० इसमें ५ का वर्ग २५ भी जोड़ा तो ६०२५ हुए। इसको अनुमानिक भाजक ४८००००में जोड़ा तो=४८६० २५ यह वास्तविक भाजक हो गया। ५ लब्धि अनुमान की थी इससे भाजक में ५ का गुणा किया और गुणन फल २४३०१२५ को भाज्य २४७९३४४ से घटाया तो शेष ४९२१९ रहा। ५ बार भाग गया था इससे ५ लब्धि में रखा तो लब्धि ४०५ हो गई अब गुणन-फल घटाने से जो शेष आया उसके आगे, बचे हुए ३ घन अंक ६५१ उतारा तो भाज्य ४९२१९६५१ हो गया।

लब्धि ४०५ का वर्ग १६४०२५ में ३०० का गुणा किया तो ४९२०७५०० हुआ। यह अनुमानिक भाजक हुआ। इसका भाग भाज्य में १ बार चला जायगा ऐसा समझ पड़ा इस कारण लब्धि ४०५ × ३० × १ अनुमानिक लब्धि=१२१५० इसमें १ का वर्ग १ जोड़ा तो १२१५१ हुआ। इसे अनुमानिक भाजक ४९२०७५०० में जोड़ा तो वास्तविक भाजक ४९२१९६५१ हो गया। इसका भाग १ बार गया तो लब्धि में १ रखा और लब्धि १ का गुणन फल ४१२१९६५१ भाज्य से घटाया तो शेष ० बचा। लब्धि में ४०५१ संख्या आई वही घनमूल संख्या हुई।

# अध्याय २

## दशमलव Decimals

किसी संख्या को इकाई से ( दाहिनी ओर से ) गिनते हुए बाईं ओर को जाओ वह दस गुना बढ़ती जाती है। जैसे २४९३ यहां ३ इकाई में है, ९ दहाई की संख्या है, १० गुना बड़ा स्थान है। ४ सैकड़ा का स्थान है। यह पहिले से १०० गुना बड़ा स्थान

है । २ हजार का स्थान है जो पहिले से हजार गुना बड़ा है । इस प्रकार पहिली दाहिनी संख्या से बाईं ओर को बढ़ने पर दस गुनी संख्या बढ़ती जाती है ।

इसी को अब उल्टा विचारते हैं । बाईं ओर से दाहिनी ओर जाने में संख्या दसवाँ भाग कमते जाता है । जैसे ऊपर २ हजार ४ सौ है । हजार के स्थान से सौ का स्थान १/१० भाग है । इसी प्रकार दाहिनी ओर आगे ९ है वह दहाई का स्थान है । सैकड़ा के स्थान का दसवाँ भाग है । इकाई का ३ जहाँ है वह दहाई के स्थान का दसवाँ भाग है ।

इस प्रकार बाईं ओर से दाहिनी ओर जाने में संख्या १/१० भाग कमते जाता है । यदि इकाई की संख्या के आगे दाहिनी ओर और भी संख्याएँ रखी जाँय तो उनका स्थान १/१० भाग आगे कमते जायगा । परन्तु इकाई के आगे दाहिनी ओर कोई चिह्न बना देना आवश्यक है जिससे प्रगट हो कि इकाई कहाँ है और उसके आगे की कौन-कौन संख्याएँ हैं । इस चिह्न को दशमलव कहते हैं । यह चिह्न पंक्ति से सूक्ष्म बिन्दु के रूप में रहता है ।

जैसे २५८˙३९७१ यहाँ साधारण संख्या २५८ है । इसके आगे उसी पंक्ति में कुछ ऊपर की ओर एक सूक्ष्म बिन्दु रखा है वही दशमलव बिन्दु है उसके आगे की संख्या ३९७१ है ।

|   |   |   |   |
|---|---|---|---|
| ३ यह इकाई का दसवाँ | भाग = ३/१० है | = ˙३ |
| ९ ,, ,, ,, सौवाँ | ,, = ९/१०० है | = ˙०९ |
| ७ ,, ,, ,, हजारवाँ | ,, = ७/१००० है | = ˙००७ |
| १ ,, ,, ,, दस हजारवाँ | ,, = १/१०००० है | = ˙०००१ |

दशमलव विन्दु के आगे जो संख्या बताई गई है वह संख्या दशमलव की है । इस प्रकार ज्यों-ज्यों दाहिनो ओर अंक बढ़ता जायगा उस अंक का दसवाँ भाग कम होता जायगा ।

इन दशमलव के अंकों को भिन्नके रूप में इस प्रकार लिखेंगे २५८ ३९७१/१०००० अर्थात् दशमलव की संख्या के नीचे १ लिखकर उसके आगे उतने ही शून्य बढ़ा देना जितनी कि दशमलव की संख्या हो । यहाँ दशमलव में ४ संख्या है तो उसके बटे में १ लिखकर ४ शून्य बढ़ा दिया तो हर १० हजार हो गया ।

दशमलव की संख्या के अंत में कितने ही शून्य रख दो तो उस संख्या में कोई अन्तर नहीं पड़ता । जैसे—

२˙१=२˙१०००० यहाँ दोनों संख्या एक है । ४ = ४ ०० या ५˙३२=५˙३२०० । इस प्रकार दशमलव की संख्या के अंत में जो शुन्य हों वे निरर्थक हैं ।

किसी दशमलव के विन्दु को यदि एक स्थान दाहिनी ओर हटाओ तो उस संख्या का दसवां भाग हो जाता है। २ स्थान हटाने से उसका $\frac{१}{१००}$ वां भाग, ३ स्थान हटाने से $\frac{१}{१०००}$ वां भाग इत्यादि प्रकार से, ज्यों २ दशमलव का विन्दु दाहिनी ओर बढ़ेगा उसका दसवां भाग होते जायगा।

जैसे—२५८.    ३९७१
=२५८३.    ९७१ ÷ १०
=२५८३९.    ७१ ÷ १००
=२५८३९७.    १ ÷ १०००
=२५८३९७१.    ÷ १००००

पूर्व संख्या को लिया और १–१ स्थान दाहिनी ओर को दशमलव स्थान हटा कर दशमलव कम करते जाना तो उसका रूप इस प्रकार होते जायेगा। अंत में दशमलव विन्दु हटा देने से उस संख्या का अंतिम रूप अंक में बताया है। अर्थात् दशमलव के जितने स्थान दाहिनी ओर हटाना हो उसके हर में १ लिखकर उतने ही शून्य, जितने कि दशमलव के अंक हैं, आगे बढ़ा दो। इस प्रकार ऊपर बताई संख्या के बराबर बताई प्रत्येक संख्या हो जाती है। यहाँ पहिली संख्या का अंतिम रूप बनाने के लिये २५८ के आगे ४ स्थान दशमलव विन्दु दाहिनी ओर हटाया गया है। इस कारण सब संख्या के बटे (हर) में १ लिखकर शून्य और रख दिया तो १० हजार हर हो गया। अर्थात् उस संख्या को १०० से भाग दो तो पहिले दी हुई संख्या २५८.३९७१ आ जायगी। जैसे—$\frac{२५८३९७१.}{१००००}$ = २५८ $\frac{३९७१}{१००००}$ = २५८.३९७१

इसी प्रकार किसी संख्या में दशमलव विन्दु यदि बाईं ओर हटाते जाओ तो उसका गुणक १० गुना बढ़ते जायगा तब कहीं वह पहिली संख्या के बराबर होगी। जैसे—

२५८ ३९७१    यहाँ प्रत्येक संख्या पहिली संख्या के बराबर हो जाती है।

=२५·८३९७१ × १०    जैसे :—

=२·५८३९७१ × १००    .२५८३९७१ × १००० = २५८.३९७१

=.२५८३९७१ × १००० दशमलव के दाहिनी ओर में अंत में कितने ही शून्य हों उनका कोई मूल्य नहीं परन्तु विन्दु के भीतर बाईं ओर कहीं भी और कितने ही शून्य हों उन सब का मूल्य रहता है। जैसे :—

.१०००००० = .१ यहाँ दाहिनी ओर के शून्य का कोई मूल्य नहीं है वह .१ ही समझा जायगा। परन्तु .००००००१ में बाईं छोर के शून्य जो दशमलव के भीतर हैं इस प्रकार उपयोगी हैं।

दशमलव की संख्या इस प्रकार पढ़ी जाती है :—

२१.०५८१ = इक्कीस दशमलव शून्य पांच आठ एक।

४०५०.००५ = चार हजार पचास दशमलव शून्य शून्य शून्य पांच।

दशमलव की संख्या को इस प्रकार भिन्न का रूप दे सकते हैं—

$\cdot१ = \frac{१}{१०}$ $\cdot०००१ = \frac{१}{१००००}$

$.०१ = \frac{१}{१००}$ $\cdot०००१००० = \frac{१}{१००००}$

$\cdot००१ = \frac{१}{१०००}$ $१\cdot००००=१$

$४.२ = ४ + \frac{२}{१०} = ४\frac{२}{१०} = \frac{४२}{१०} = \frac{२१}{५}$

$३\cdot०२ = ३ + \frac{०२}{१००} = ३\frac{२}{१००} = \frac{३०२}{१००} + \frac{१५१}{५०}$

$१\cdot००२ = १\frac{००२}{१०००} = १\frac{२}{१०००} = \frac{१००२}{१०००}$

$२\cdot०००५ = २\frac{०००५}{१००००} = \frac{२०००५}{१००००}$

यहाँ दशमलव को संख्या को भिन्न का रूप देने के लिए दशमलव के नीचे हर में १ लिखकर उतने बिन्दु आगे बढ़ा दिया जितने अंक दशमलव की संख्या में थे।

दशमलव की संख्या के गिनते समय बाईं ओर जितने शून्य हों उनको भी गिन लेना चाहिए जैसा ऊपर बनाया है परन्तु दशमलव के अन्त के दाहिनी ओर के शून्य नहीं गिनने चाहिए क्योंकि वे शून्य निरर्थक है।

यदि दशमलव में जो अंक दिये हैं वे घड़ी या दिन या अंश आदि किसी वर्ण के हों तो उनको स्पष्ट करने के लिए उसका भिन्न रूप बना अंश में हर का भाग देकर उसकी जाति और उपजातियों का स्पष्टीकरण कर लेना चाहिए।

(१) उदाहरण ६·२५ घड़ी के घड़ी पल निकालना—

$६\frac{२५}{१००} = ६\frac{१}{४} = \frac{२५}{४}$ घड़ी

```
४)२५(६ घड़ी          घड़ी-पल
  २४                 =६-१५
  ———
   १ × ६०
 ४)६०(१५ पल
   ४
  ———
   २०
   २०
  ———
    ०
```

यहाँ दशमलव ·२५ है जिसमें २ अंक हैं। इससे हर में १ लिखकर आगे २ शून्य रखे=१०० उस का हर हो गया= $\frac{२५}{१००} = \frac{१}{४}$ हो गया। यह घड़ी हुई। ६ घड़ी पहिले ही दी है। सब मिलाकर $६ + \frac{१}{४} = ६\frac{१}{४} = \frac{२५}{४}$ घड़ी हुई। इसमें ६ घड़ी स्पष्ट ही हैं केवल $\frac{१}{४}$ घड़ी को स्पष्ट करना है। १ में ६० का गुणा कर घड़ी के पल बनाया। १ × ६० = ६० हुए। इसमें ४ का भाग दिया तो १५ पल हुए। ६·२५घड़ी=६घड़ी १५पल।

(२) दूसरा उदाहरण=१५·४६८ घड़ी के घड़ी पल आदि निकालना।

१५·४६८ घड़ी = १५घड़ी + ·४६८ घड़ी। इस कारण ·४६८ घड़ी के पल बनाना है।

$\frac{४६८}{१०००}$ घड़ी

घड़ी पल वि०

·४६८ घड़ी = ०—२८—४$\frac{८}{१०}$

\+ १५ घड़ी

घड़ी पल वि०

=१५·४६८घड़ी=१५—२८-४$\frac{२}{५}$

```
१०००)४६८(० घड़ी
     × ६०
    ———————
१०००)२८०८०(२८ पल
     २८०००
    ———————
        ८० × ६०
    ———————
१०००)४८००(४ विपल
       ४०००
      ——————
        ८००
```

(३) तीसरा उदाहरण = १०·००१ राशि के अंश कला निकालना ।

१० राशि + ·००१ राशि = ·००१ = $\frac{००१}{१०००}$ = $\frac{१}{१०००}$

रा॰ अं. क. वि.

·००१ राशि = ०–०–१–४८

+ १० राशि

= १०·००१ राशि = १०–०–१–४८

१०००)१(० राशि
×३०
१०००)३०(० अंश
×६०
१०००)१८००(१ कला
१०००
८०० × ६०
१०००)४८०००(४८
४८००० वि०
०

इन तीनों उदाहरणों को अन्य प्रकार से करते हैं ।

रीति—दशमलव के अंकों में तीन वर्ण की संख्या का गुणा करना तो गुणनफल से प्राप्त पूर्णाङ्क जो हो वह तीन वर्ण की संख्या होगी ।

(१) उदाहरण

६·२५ घड़ी = ६ घड़ी + ·२५ घड़ी

·२५ घड़ी × ६० पल = १५ पल
= १५·००

= घड़ी पल ( दशमलव का गुणा करने की रीति आगे दी है )
६ – १५

(२) दूसरा उदाहरण

१५·४६८ घड़ी = १५ घड़ी + ·४६८ घड़ी

= घड़ी पल विपल
१५ – २८ – ४·८
= १५ – २८ – ४$\frac{४}{५}$

४·८ विपल
= ४$\frac{८}{१०}$ = ४$\frac{४}{५}$

·४६८ घड़ी
× ६० पल
= २८·०८०
= २८ पल + ·०८० पल
× ६० विपल
४·८००
= ४·८ विपल

(३) तीसरा उदाहरण

१०·००१ राशि = १० राशि + ·००१ राशि ।

·००१ राशि
× ३० अंश
०·०३० = ० अंश
= ०·०३ अंश

·०३ अंश
× ६० कला
१·८० कला
= १·८ कला
= १ कला

·८ कला
× ६० विकला
४·८० विकला

राशि—अंश॰ क. वि.
= १० – ० – १ – ४८

## घड़ी पल या राशि अंश आदि को दशमलव के रूप में बदलना

कई जाति की संख्या हो तो उसकी ऊँची जाति की संख्या बना लेनी चाहिए जिससे वह संख्या भिन्न के रूप में आ जावे। उपरांत अंश में हर का भाग देना। जो लब्धि आवे वह पूर्णाङ्क हुआ। जो शेष बचे उसके आगे शून्य उतारते जाना और उसे भाज्य मानकर भाजक का भाग देना जो लब्धि आवे वहाँ दशमलव का चिह्न बनाने के उपरांत लब्धि को लब्धि स्थान में रखते जाना। जितने स्थान तक इच्छा हो दशमलव की लब्धि निकालते जाना। तब लब्धि में आई हुई पूरी संख्या दशमलव का रूप होगा। दशमलव का भाग देने की रीति आगे बताई है।

(१) उदाहरण—१ घ० २० प० २५ वि० को दशमलव के रूप में लाना है।
पहले घड़ी पल विपल की बड़ी जाति घड़ी बना लिया।

घ० प० वि०

१ २० २५/६० = २४५/(१२×६०) = ४९/१४४ = १ ४९/१४४ = १९३/१४४ घड़ी
= १·३४०२

(२५/६० में ५/१२ तथा २४५/(१२×६०) में ४९/(१२×१२) काटकर)

```
१४४)१९३(१·३४०२
    १४४
    ४९०
    ४३२
     ५८०
     ५७६
      ४००
      २८८
      ११२
```

यहाँ घड़ी पल विपल की घड़ी बनाये तो १९३/१४४ हुई। १९३ में १४४ का भाग दिया तो १ पूर्ण लब्धि हुई। शेष ४९ है। अब कोई संख्या उतारने को नहीं है तो आगे लब्धिमें दशमलव का बिन्दु रख दिया और शेष के आगे एक शून्य उतारा जो ४९०हो गया। ३ बार भाग गया। शेष ५८ बचा फिर ० उतारा और भाजकका भाग दिया। इस प्रकार चाहे जितने शून्य आगे उतारते जाओ और भाजक का भाग देते जाओ। जो लब्धि आयेगी वह उत्तर होगा। जितना अधिक शून्य क्रम से उतारते जाओगे उतना सूक्ष्म उत्तर आयेगा।

१९३ ÷ १४४
= १९३०००००० ÷ १४४
= १·३४०२

किसी दशमलव के बिन्दु के आगे किसी संख्या के अन्त में कितने ही शून्य रख दो तो उस संख्या में कोई अंतर नही पड़ता। इस कारण दशमलव बिन्दु के आगे कोई संख्या न होने से आगे शून्य उतारते गये हैं।

(२) दूसरा उदाहरण—१रा. २° – १०′ – ५″ का दशमलव बनाना है।
यहाँ राशि सबसे बड़ी है इससे सबके राशि बना लिया।

$$\text{१रा.} - \text{२}^\circ - \text{१०}' - \frac{\cancel{\text{५}}''^{\text{१}}}{\cancel{\text{६०}}_{\text{१२}}} = \frac{\text{१२१}'}{\text{१२} \times \text{६०}} = \frac{\text{१२१}^\circ}{\text{७२०}} = \text{२} + \frac{\text{१२१}}{\text{७२०}} = \frac{\text{१५६१}}{\text{७२०} \times \text{३०}}\ \text{राशि}$$

$$= \frac{\text{१५६१}}{\text{२१६००}} = \text{१} + \frac{\text{१५६१}}{\text{२१६००}} = \frac{\text{२३१६१}}{\text{२१६००}}\ \text{राशि}$$

```
२१६००)२३१६१·००००(१·०७२२६    =१·०७२२६ राशि
      २१६००
      ------
       १५६१·००
       १५१२००
       ------
        ४९०००
        ४३२००
        ------
         ५८०००
         ४३२००
         ------
          १४८०००
          १२९६००
          ------
           १८४००
```

कभी-कभी राशि अंश आदि या दिन घड़ी आदि का दशमलव बनाना पड़ता है या दशमलव में दी हुई संख्या हो तो स्पष्ट करना पड़ता है। इसके लिए नीचे चक्र दिये हैं जिनकी सहायता से उत्तर शीघ्र निकल आता है।

राशि अंश कला आदि को दशमलव के रूप में लाने का चक्र—

यदि मास दिन आदि हो तो राशि के स्थान में मास दिन घड़ी पल जानना। जैसे राशि=मास। अंश=दिन। कला = घड़ी। विकला=पल जानना।

(१) अंश की दशमलव में राशि बनाना ( चक्र १ )

| अंश | राशि | अंश | राशि | अंश | राशि |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ·०३ | ११ | ·३६ | २१ | ·७ |
| २ | ·०६ | १२ | ४ | २२ | ·७३ |
| ३ | ·१ | १३ | ·४३ | २३ | ·७६ |
| ४ | ·१३ | १४ | ·४६ | २४ | ·८ |
| ५ | ·१६ | १५ | ·५ | २५ | ·८३ |
| ६ | ·२ | १६ | ·५३ | २६ | ·८६ |
| ७ | ·२३ | १७ | ·५६ | २७ | ·९ |
| ८ | ·२६ | १८ | ·६ | २८ | ·९३ |
| ९ | ·३ | १९ | ·६३ | २९ | ·९६ |
| १० | ·३ | २० | ·६ | ३० | १·०० |

## (२) कला की दशमलव में राशि बनाना ( चक्र २ )

| कला | राशि | कला | राशि | कला | राशि | कला | राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ·०००५ | १६ | ·००८̇ | ३१ | ·०१७२̇ | ४६ | ·०२५̇ |
| २ | ·००१̇ | १७ | ·००९४̇ | ३२ | ·०१७̇ | ४७ | ·०२६१̇ |
| ३ | ·००६̇ | १८ | ·०१ | ३३ | ·०१८३̇ | ४८ | ·०२६̇ |
| ४ | ·००२̇ | १९ | ·०१३ | ३४ | ·०१८̇ | ४९ | ·०२७२̇ |
| ५ | ·००२७̇ | २० | ·०१̇ | ३५ | ·०१९४̇ | ५० | ·०१७̇ |
| ६ | ·००३̇ | २१ | ·०११६̇ | ३६ | ·०२ | ५१ | ·०२८३̇ |
| ७ | ·००३८̇ | २२ | ·०१२̇ | ३७ | ·०२०५̇ | ५२ | ·०२८̇ |
| ८ | ·००४̇ | २३ | ·०१२७̇ | ३८ | ·०२१̇ | ५३ | ·०२९४̇ |
| ९ | ·००५ | २४ | ·०१३̇ | ३९ | ·२१६̇ | ५४ | ·०३ |
| १० | ·००५̇ | २५ | ·०१३८̇ | ४० | ·०२̇ | ५५ | ·०३०५̇ |
| ११ | ·००६१̇ | २६ | ·०१४̇ | ४१ | ·०२२७̇ | ५६ | ·०३१̇ |
| १२ | ·००६̇ | २७ | ·०१५ | ४२ | ·०२३̇ | ५७ | ·०३१६ |
| १३ | ·००७२̇ | २८ | ·०१५̇ | ४३ | ·०२३८̇ | ५८ | ·०३२̇ |
| १४ | ·००७ | २९ | ·०१६१̇ | ४४ | ·०२४̇ | ५९ | ·०३२७̇ |
| १५ | ·००८३̇ | ३० | ·०१६̇ | ४५ | ·०२५ | ६० | ·०३̇ |

## (३) विकला की दशमलव में राशि बनाना ( चक्र ३ )

| वि० | राशि | वि० | राशि | वि० | राशि |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ·०००००९̇२५̇ | २१ | ·०००१९४५३̇७०̇ | ४१ | ·०००३७̇९̇ |
| २ | ·००००१̇८५̇ | २२ | ·०००२०̇३७̇ | ४२ | ·०००३८̇ |
| ३ | ·००००२८ | २३ | ·०००२१२̇९६̇ | ४३ | ·०००३९८̇१४̇ |
| ४ | ·००००̇३७̇ | २४ | ·०००२̇ | ४४ | ·०००४०̇७̇४ |
| ५ | ·००००४६̇२९̇ | २५ | ·०००२३१४̇८̇ | ४५ | ·०००४१६ |
| ६ | ·००००५ | २६ | ·०००२४̇०७̇ | ४६ | ·०००४२̇५९̇ |
| ७ | ·००००६४̇८१̇ | २७ | ·०००२५ | ४७ | ·०००४३५̇१८̇ |
| ८ | ·००००७̇४̇ | २८ | ·०००२̇५९̇२६̇ | ४८ | ·०००४२̇ |
| ९ | ·००००८३̇ | २९ | ·०००२८५१̇८५̇ | ४९ | ·०००४५३̇७०̇ |
| १० | ·००००९२५̇ | ३० | ·०००२७̇ | ५० | ·०००४६̇२९̇ |
| ११ | ·०००१०१̇८५̇ | ३१ | ·०००२८७०̇३७̇ | ५१ | ·०००४७२̇ |
| १२ | ·०००१̇ | ३२ | ·०००२̇९६̇ | ५२ | ·०००४̇८१̇ |
| १३ | ·०००१२३̇७०̇ | ३३ | ·०००३५̇ | ५३ | ·०००४९०७̇४̇ |
| १४ | ·०००१२̇९६̇ | ३४ | ·०००३१̇४८̇ | ५४ | ·०००५ |
| १५ | ·०००१३८̇ | ३५ | ·०००३२४०̇७४̇ | ५५ | ·०००५०९२̇५̇ |
| १६ | ·०००१̇४८̇ | ३६ | ·०००३̇ | ५६ | ·०००५̇१८̇ |
| १७ | ·०००१५७̇४०̇ | ३७ | ·०००३४२̇५९̇ | ५७ | ·०००५२७̇ |
| १८ | ·०००१६̇ | ३८ | ·०००३५१̇८५̇ | ५८ | ·०००५३̇७०̇ |
| १९ | ·०००१७५०९̇२५̇ | ३९ | ·०००३६१̇ | ५९ | ·५४६६̇२९̇ |
| २० | ·०००१̇८५̇ | ४० | ·०००३७०̇३७̇ | ६० | ·०००५̇ |

### (४) कला के दशमलव में अंश बनाना। ( चक्र ४ )

या विकला की „ „ कला „

| कला | अंश | कला | अंश | कला | अंश | जला | अंश |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ·०१६̇ | १६ | ·२६̇ | ३१ | ·५१६̇ | ४६ | ·७६̇ |
| २ | ·०३̇ | १७ | ·२८३̇ | ३२ | ·५३̇ | ४७ | ·७८३̇ |
| ३ | ·०५ | १८ | ·३ | ३३ | ·५५ | ४८ | ·८ |
| ४ | ·०६̇ | १९ | ·३१६̇ | ३४ | ·५६̇ | ४९ | ·८१६̇ |
| ५ | ·०८३̇ | २० | ·३३̇ | ३५ | ·५८३̇ | ५० | ·८३̇ |
| ६ | ·१ | २१ | ·३५ | ३६ | ·६ | ५१ | ·८५ |
| ७ | ·११६̇ | २२ | ·३६̇ | ३७ | ·६१६̇ | ५२ | ·८६̇ |
| ८ | ·१३̇ | २३ | ·३८३̇ | ३८ | ·६६̇ | ५३ | ·८८३̇ |
| ९ | ·१५ | २४ | ·४ | ३९ | ·६५ | ५४ | ·९ |
| १० | ·१६̇ | २५ | ·४१६̇ | ४० | ·६̇ | ५५ | ९१६̇ |
| ११ | ·१८३̇ | २६ | ·४३ | ४१ | ·६८३̇ | ५६ | ·९३ |
| १२ | ·२ | २७ | ·४५ | ४२ | ·७ | ५७ | ·९५ |
| १३ | ·२१६ | २८ | ·४६̇ | ४३ | ·७१६̇ | ५८ | ·९६̇ |
| १४ | ·२३̇ | २९ | ·४८३̇ | ४४ | ·७३̇ | ५९ | ·९८३̇ |
| १५ | ·२५ | ३० | ·५ | ४५ | ·७५ | ६० | ·१०० |

### (५) विकला के दशमलव में अंश बनाना। ( चक्र ५ )

| वि० | अंश | वि० | अंश | वि० | अंश |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ·०००२७̇ | २१ | ·००५८३̇ | ४१ | ·०११३८̇ |
| २ | ·०००५ | २२ | ·००६१̇ | ४२ | ·०११६̇ |
| ३ | ·०००८३̇ | २३ | ·००६३८̇ | ४३ | ·०११९४̇ |
| ४ | ·००१̇ | २४ | ·००६̇ | ४४ | ·०१२̇ |
| ५ | ·००१३८̇ | २५ | ·००६९४̇ | ४५ | ·०१२५ |
| ६ | ·००१६̇ | २६ | ·००७२ | ४६ | ·०१२७̇ |
| ७ | ·००१९४̇ | २७ | ·००७५ | ४७ | ·०१३०५ |
| ८ | ·००२̇ | २८ | ·००७ | ४८ | ·०१३̇ |
| ९ | ·००२५ | २९ | ·००८०५ | ४९ | ·०१३६१̇ |
| १० | ·००२७̇ | ३० | ·००८३̇ | ५० | ·०१३८̇ |
| ११ | ·००३०५ | ३१ | ·००८६१̇ | ५१ | ·०१४१६̇ |
| १२ | ·००३̇ | ३२ | ·००८̇ | ५२ | ·०१४̇ |
| १३ | ·००३६१̇ | ३३ | ·००९१६̇ | ५३ | ·०१४७२̇ |
| १४ | ·००३८̇ | ३४ | ·००९४ | ५४ | ·c१५ |
| १५ | ·००४१६̇ | ३५ | ·००९७२ | ५५ | ·०१५२७̇ |
| १६ | ·००४̇ | ३६ | ·०१ | ५६ | ·०१५ |
| १७ | ·००४७२̇ | ३७ | ·०१०२७ | ५७ | ·०१५८६̇ |
| १८ | ·००५ | ३८ | ·०१०५ | ५८ | ·०१६१̇ |
| १९ | ·००५२७̇ | ३९ | ·०१०८३̇ | ५९ | ·०१६३८̇ |
| २० | ·००५ | ४० | ·०१̇ | ६० | ·०१६̇ |

(१) उदाहरण — रा३–१५°–६′–३२″ का दशमलव

१५° = ·५ चक्र १ ( राशि में )

६′ = ·००३३३३ चक्र २

३२″ = ·०००२९६ चक्र ३

योग = ·५०३६२९ राशि

उत्तर = ३ ५०३६२२ राशि

(२) १०°–५′–५५″ का दशमलव १

५′ = ०८३३३३ चक्र ४ (अंश में)

५५″ = ·१५२७७ चक्र ५

योग = ०९८६१० + १

= १० ०९८६११ अंश उत्तर

(३) ३२°–३२′–८″ का दशमलव १

३२′ = ५३३३ चक्र ४ ( अंश में )

८″ = ·००२२ चक्र ५

योग = ·५३५५

३२-५३५५ अंश। उत्तर

(४) रा० २–११°–१०′–४०″ का दशमलव १ ( राशि में )

११° = ३६६६६६६६ चक्र १

१०′ = ·००५५५५५५ चक्र २

४०″ = ०००३७०३७ चक्र ३

योग = ३७२५९२५८ + १

= राशि २·३७२५९२५९ उत्तर

(५) १०·८३२७४९ राशि को स्पष्ट करना है।

·८३२७४९ राशि

–·८ = २४° चक्र १

शेष ०३२७४९

– ०३२२२२ = ५८′ चक्र २

शेष ०००५२७

–०००५२७ = ५७″ चक्र ३

शेष = ·०००००० = राशि

१०–२४°–५८′–५७″ उत्तर

(६) २५·८४९२ अंश को स्पष्ट करना है।

·८४९२ अंश

–·८३३३ = ५०′ चक्र ४

शेष = ·०१५९

– ०१५८३ = ५७″ चक्र ५

शेष = ००००७

= २५°–५०′–५७″ उत्तर

(७) १०·१३६७५९१ राशि को स्पष्ट करना है।

·१३६७५९१ राशि

–·१३३३३३३ = ४° चक्र १

शेष = ·००३४२५८

–·००३३३३३ = ६′ चक्र २

शेष = ·००००९२५

– ००००९२५ = १०″ चक्र ३

०००००००

= राशि १०–४°–६′–१०″ उत्तर

## दशमलव की संख्या का जोड़ और घटाना

जिन संख्याओं का जोड़ या घटाना करना हो उनको एक दूसरे के नीचे इस प्रकार रखो कि दशमलव की विन्दु के ठीक नीचे दूसरी संख्या का दशमलव विन्दु भी आ जावे, चाहे संख्या दाहिनी ओर या बाईं ओर घट बढ़ जावे।

उपरान्त इन संख्याओं का जोड़ घटाना साधारण जोड़ घटाना सरीखा करना। जोड़ घटाना करते समय लकीर के नीचे भी जहां ऊपर दशमलव विन्दु है उसी स्थान में वह विन्दु भी रहना चाहिए। उदाहरण —

**जोड़ना**

( १ )

```
     ६·९१७
      ·०८
   १००·००५
    २५·००
योग = १३२·००२
```

( २ )

```
      २४·०१
       १·८०४
     ३२८·४१
        ·१५६४
    ४१४०·००८
योग = ४४८४·३८८४
```

**घटाना**

| ( १ ) | ( २ ) | ( ३ ) | |
|---|---|---|---|
| १५·००४ | २८६·५१४६ | २००·०१ | =२००·०१००० |
| −१·८ | २७ ९०९ | १८०·५९८२४ | −१८०·५९८२४ |
| शेष=१३·२०४ | शेष = २५८·६०५६ | शेष = १९·४११७६ | शेष=१९·४११७६ |

उपरोक्त उदाहरण देखने से प्रगट होगा कि जोड़ या घटाने के लिये नीचे इस प्रकार संख्या रखी गई है कि दशमलव का विन्दु एक दूसरे के नीचे आ गया है। जोड़ घटाने में साधारण जोड़ घटाने की रीति का उपयोग हुआ है परन्तु ऊपर की संख्या में जिस स्थान पर दशमलव का विन्दु है योग या शेष में भी ठीक वहीं पर दशमलव का विन्दु आ गया है। घटाते समय यदि ऊपर वाली संख्या में छोर में कोई अंक न हो और नीचे अंक हो तो ऊपर ० मान लेना चाहिए जैसा उदाहरण ३ में बताया है।

## दशमलव का गुणा

गुणा करने के लिये गुण्य के नीचे गुणक संख्या इस प्रकार रखो कि दशमलव विन्दु एक दूसरे के नीचे आ जावे। उपरांत गुणा करने के लिये साधारण गुणा करने की रीति से सब गुणक संख्याओं का गुण्य में गुणा कर डालो। फिर गुण्य और गुणक में दशमलव विन्दु के दाहिनी ओर के सब अंक गिन लो। जिननी सब संख्या हो, दाहिनी ओर से उतनी संख्या गुणन फल की गिनकर बाईं ओर ओर दशमलव का विन्दु रख दो। यदि गुणन फल में उतनी संख्या न हों तो बाईं ओर और शून्य बढ़ाकर उतनी संख्या पूरी कर दशमलव का विन्दु रखो।

उदाहरण—

( १ )

```
    ·०८ गुण्य
  ×९·१  गुणक
    ०८
   ७२
  ·७२८
```

( २ )

```
  ·५
 ×५
 ·२५
```

( ३ )

```
  ·१८
 ×·५
 ·०९०
```

यहाँ उदाहरण १ में गुण्य में दशमलव के दो अंक ०८ और गुणक में केवल एक अंक १ है। सब मिलकर २ + १ = ३ अंक हुए। अब गुणनफल में दाहिनी ओर से गिना तो ३ अंक ७२८ हुए। बस इसके आगे दशमलव विन्दु रख दिया तो गुणनफल ·७२८ हो गया।

उदाहरण २ में दशमलव के २ अंक हैं इससे गुणनफल २५ में भी २ अंक होने से २५ के आगे दशमलव विन्दु रखा तो ·२५ हो गया।

उदाहरण ३ में गुण्य और गुणक के ३ अंक दशमलव के हैं परन्तु गुणनफल में २ ही अंक होने से बाईं ओर ० बढ़ाकर दशमलव विन्दु रखा तो ·०१० हो गया।

(४)

```
    ·०२८
   × ·०२
   ------
     ०५६
    ०००
   ------
    ००५६
 = ·०००५६
```

यहाँ गुण्य में ३ अंक ·०२८ हैं और गुणक में २ अंक ·०२ हैं। दोनों मिलकर ५ दशमलव के अंक हुए। गुणनफल केवल ००५६ है। इस कारण एक शून्य और बढ़ाकर दशमलव विन्दु रखा तो गुणनफल ·०००५६ हो गया।

(५)

```
   २·२३४६
  × १·०१
  --------
    २२३४६
   ०००००
  २२३४६
  --------
  २·२५६९४६
```

यहाँ गुण्य में ४ अंक ·२३४६ और गुणक में २ अंक ·०१ है सब मिलकर ६ अंक हुए। गुणनफल में दाहिनी ओर से ६ अंक गिना तो २ के आगे ६ अंक पूरे हुए वहाँ दशमलव विन्दु रखा तो गुणनफल २·२५६९४६ हो गया।

(६)

```
    ४·२२
   ·०००५
  -------
    २११०
  ०००००
  -------
 ·००२११०
 = ·००२११
```

यहाँ गुण्य में दो संख्या, गुणक में ४ संख्या दशमलव की हैं। सब ६ संख्या होने से दाहिनी ओर से ६ अंक गिनकर अन्त में दशमलव रख दिया तो ·००२११० गुणनफल हो गया। यहाँ अन्त का ० निरर्थक है इस कारण उसे निकाल दिया तो ·००२११ गुणनफल हुआ।

गुणनफल में दशमलव की संख्या उतने अंक तक बाईं ओर हटाने का कारण यह है कि दशमलव में जितने अंक होते हैं उनके हर में १ अंक के आगे उतने ही शून्य होते हैं जितने दशमलव के अंक हैं। जैसे ·१ = $\frac{१}{१०}$, ·०१ = $\frac{१}{१००}$, ·००१ = $\frac{१}{१०००}$ इत्यादि। इस कारण दशमलव को भिन्न के रूप में करने में उतने ही शून्य नीचे होते हैं जितने दशमलव में अंक हैं।

दोनों संख्या गुण्य और गुणक को भिन्न के रूप में करने से दोनों का भिन्न रूप से गुणनफल निकालने पर गुणनफल में हर की संख्या उतने शून्य सहित १ हो जाता है जितने दोनों संख्याओं में गुणनफल के अंक हों।

३ बार और ० उतार कर इसी प्रकार भाग देना जिससे लब्धि में दशमलव की ७ संख्या हो जावे। इसका कोई नियम नहीं है, कि कहाँ तक ० उतारना चाहिए। जितना आगे दशमलव निकालो उतना ही अच्छा होता है, परन्तु ३,४ अंक तक लोग दशमलव निकालते हैं आगे छोड़ देते है।

(४) १००२)९००१००००(८९८३०·३३९३

```
        ८०१६
        ९८५०
        ९०१८
         ८३२०
         ८०१६
          ३०४०
          ३००६
           ३४०·०
            ३००६
            ३९४०
            ३००६
             ९३४०
             ९०१८
              ३२२०
              ३००६
```

= ८९८३०·३३९३ उत्तर २१४

यहाँ लब्धि ८९८३० के बाद साधारण भाग पूर्ण हो जाता है। शेष ३४० बचता है। इसके आगे लब्धि में दशमलव बिन्दु रख कर ३४० शेष के आगे ० उतार कर भाग दिया। आगे भी इसी प्रकार शेष के आगे ० उतार कर भाग देते गये तो उपरोक्त लब्धि प्राप्त हुई।

(५) ५)·०००६५(·०००१३

```
    ०
    ०
    ०
    ०
    ०
     ६
     ५
    १५
    १५
     ०
```

= ·०००१३

यहाँ सब अपूर्णांक संख्या में पूर्णांक का भाग देना है। लब्धि में आरंभ में ही दशमलव बिन्दु रखने के उपरांत ० उतारा ५ का भाग नहीं गया। लब्धि में ० रखा। फिर ० उतारा भाग नहीं गया तो लब्धि में ० रखा। फिर ० उतारा ५ का भाग नहीं गया तो लब्धि में फिर ० रखा। फिर ६ उतारा १ बार भाग गया १ लब्धि में रखा शेष १ बचा ५ और उतारा १५ हुए ५ का भाग ३ बार गया तो लब्धि में ३ रखा। शेष ० बचा। उत्तर ·०००१३ आया।

(६) ४)६'०१(१'५०२५
  ४
  २'० = १'५०२५
  २०
  १०
  ८
  २०
  २०
  ०

यहाँ पूर्णांक ६ में ४ का भाग दिया २ बचा आगे दशमलव बिन्दु है तो लब्धि में भी दशमलव बिन्दु रखा। शेष २ के आगे ० उतारा २० हो गये। ५ बार भाग गया। आगे १ उतारा ० बार भाग गया। फिर ० उतारा १० हो गये। २ बार भाग गया। शेष २ बचा आगे ० उतारा २० हो गये। ५ बार गया। शेष ०। इस प्रकार उत्तर १'५०२५ आया।

## आवर्त दशमलव Recurring decimals

जब किसी संख्या में भाग देने पर लब्धि में दशमलव के अंकों में बार-बार वही अंक या वही संख्या आती है जिसका कि अंत नहीं होता तब उस संख्या के ऊपर दाहिने कोने में एक छोटा बिन्दु रख देते हैं जिससे प्रगट होता है कि यहाँ से उसी संख्या का आवर्त आरंभ होता है। जितनी संख्याओं का आवर्त होता है उसके आदि और अन्त के अंक के ऊपर आवर्त सूचक चिह्न लगा देते हैं। यही आवर्त दशमलव है।

उदाहरण

१/३ = ३̇ = ३३३३

२/३ = ६̇ = ६६६६

२६/९ = २ ९६̇ = २९६,२९६,२९६

३)१'०(०'३३३
  ९
  १०
  ९
  १०
  ९
  १०

यहाँ १ में ३ का भाग दिया तो शेष १ बचा फिर ० उतार कर भाग दिया ३ बार भाग गया और शेष १ बचा। इस प्रकार कितने बार भी भाग दो तो लब्धि में ३ आते ही जायगा। इस कारण इसी ३ पर आवर्त का चिह्न ३ ऊपर रख देने से प्रगट है कि आगे लब्धि में ३ अनंतबार जायेगा।

मान लो लब्धि में '१८१८१८ है = '१̇८̇

'२१४,२१४,२१४२ = '२̇१४̇

'३०९ ५०६ ५०६ ५०६ = ३०९ ५०६̇

यदि बार २ वही १८ आता है तो १ और ८ पर आवर्त रहेगा। यदि बार २ लब्धि में २१४ आता है तो आदि के २ और अंत के ४ पर केवल आवर्त का चिह्न रहेगा जिससे

प्रकट होता है कि पूरी संख्या २१४ बार २ लब्धि में आ रही है। इसी प्रकार लब्धि में ·३०९ के बाद ५०६ बार २ आता है तो ३०९ साधारण दशमलव हुआ और ५०६ आवर्त दशमलव हुआ। ५ के ऊपर और अंत के ६ के ऊपर आवर्त का चिह्न रहेगा जिससे प्रगट होता है कि ·३०९ के बाद ५०६ बार २ लब्धि में आ रहा है।

$\frac{१}{७}$ है यहाँ १ में ७ का भाग दिया तो लब्धि में $\dot{१}४२८५\dot{७}$ यह संख्या बार २ आती है। इस कारण इस संख्या के आदि के १ और अंत के ७ पर आवर्त का चिह्न बना दिया जिससे समझ पड़ेगा कि इतनी पूरी संख्या आवर्त है।

## आवर्त दशमलव वाली संख्या का भिन्न बनाना

केवल दशमलव की संख्या का हर बनाया जाता है। हर बनाने के लिये दाहिनी ओर से बाईं ओर प्रत्येक अंक का विचार कर जिस संख्या पर आवर्त है उसके नीचे प्रत्येक आवर्त के अंक के लिये हर में ९ लिखना और जिन दशमलव के अंक में आवर्त नहीं है उनके लिये नीचे ९ के आगे ० लिखना और अंश के स्थान में दशमलव की संख्या लिख देना। इस प्रकार $\frac{\text{अंश}}{\text{हर}}$ हो जायगा। फिर अंश में से वह संख्या दशमलव की जिन पर आवर्त नहीं है घटा देना तो उसका भिन्न बन जायेगा।

उदाहरण

(१) $\dot{५} = \frac{५}{९}$ यहाँ ५ पर आवर्त है इस कारण इसके नीचे ५ रखा है तो $\frac{५}{९}$ हो गया। यदि आवर्त न होता तो साधारण प्रकार से हर में १० रखते।

(२) $४\dot{१}\dot{६} = \frac{४१६ - ४}{९९०} = \frac{४१२}{९९०}$ यहाँ ४ पर आवर्त नहीं है केवल १६ पर आवर्त है तो अंत के अंक ६ में आवर्त होने से उसके नीचे ९ रखा फिर १ में भी आवर्त होने से उसके भी नीचे ९ रखा फिर ४ पर ( जो बाईं ओर है ) आवर्त नहीं है उसके लिए ० रखा। इस प्रकार हर में ९९० हो गया और ऊपर अंश में दशमलव की संख्या ४१६ रखा इसमें से ४ अंक जिस पर आवर्त नहीं है घटाया तो ४१२ रहा। इस प्रकार भिन्न $\frac{४१२}{९९०}$ हो गया।

(३) $४\cdot६\dot{१} = ४\cdot = \frac{६१ - ६}{९०} = ४\frac{५५}{९०} = \frac{४१५}{९०}$ यहाँ दशमलव ६१ है

या $= \frac{४६१ - ४६}{९०} = \frac{४१५}{९०}$ इसमें १ पर आवर्त है

६ पर आवर्त नहीं है। इस कारण पूरे अंक ६१ में से ६ घटाया तो ५५ हुआ। ये अंश हुए। इसके हर में १ आवर्त होने से नीचे ९ रखा और ६ में आवर्त नहीं है उसका ०

रखा = ९० हर हुआ। ४ पूर्णांक $\frac{५५}{९०}$ ४$\frac{५५}{९०} = \frac{४१५}{९०}$ हो गया।

इसी को दूसरे प्रकार से भिन्न बना सकते हैं। पूर्णांक और अपूर्णांक मिलाकर सब जितनी संख्या हो अंश में लिखकर उसमें से वे अंक जिन पर आवर्त नहीं है घटा देना। यहाँ पूरी संख्या दशमलव की संख्या मिलाकर ४६१ है। इसमें से ४६ संख्या ( ४ पूर्ण और ६ अपूर्ण जिस पर आवर्त नहीं है ) घटा दिया तो ४१५ रहे। अब इसके हर बनाना है। ऊपर १ संख्या पर आवर्त है उसके लिए ९ और ६ पर आवर्त नहीं है उसके लिए ० लिखा। इस प्रकार ९० हर हो गया। यहाँ हर केवल दशमलव के अंकों का ही बनाया जाता है। इस प्रकार $\frac{४१५}{९०}$ भिन्न बन गया।

(४) $\dot{१}४७\dot{८} = \frac{१४७८}{९९९९}$ यहाँ दशमलव की पूरी संख्या पर आवर्त है तो सब के लिये हर में ९ रखा। ऊपर ४ आवर्त के अंक हैं तो नीचे चार बार ९ रखा। $\frac{१४७८}{९९९९}$ भिन्न हुआ।

(५) $\cdot०६८\dot{९} = \frac{०६८९ - ०६}{९९००} = \frac{६८३}{९९००}$ यहाँ ०६ पर आवर्त न होने से उसे पूरी संख्या में से घटाया। हर में ९ पर आवर्त है तो उसका फिर ९ रखा। ६ और ० पर आवर्त नहीं है दोनों के लिए ०० रखा तो $\frac{६८३}{९९००}$ भिन्न हुआ।

(६) इसी प्रकार

$\cdot\dot{९} = \frac{९}{९} = १\cdot०$

$\cdot०\dot{९} = \frac{९ - ०}{९०} = \frac{९}{९०} = \frac{१}{१०} = \cdot१$

$\cdot००\dot{९} = \frac{९}{९००} = \frac{१}{१००} = \cdot०१$

$\cdot\dot{९}\dot{९} = \frac{९९}{९९} = १$

$\cdot\dot{९}९\dot{९} = \frac{९९९}{९९९} = १\cdot०$

$२\cdot\dot{९} = २ + \frac{९}{९} = २ + १ = ३\cdot०$

$२\cdot\dot{९}\dot{९} = २ + \frac{९९}{९९} = २ + १ = ३\cdot०$

$२\cdot४\dot{९} = \frac{२४९ - २४}{९०} = \frac{२२५}{९०} = २\cdot५$

**आवर्त दशमलव का जोड़ना घटाना**

जिन संख्याओं को जोड़ना घटाना है उनको एक के नीचे एक इस प्रकार रखो कि दशमलव बिन्दु एक दूसरे के नीचे रहें।

जिन संख्याओं के ऊपर आवर्त है उनको उतनी ही आवर्त दाहिनी ओर बढ़ा दो जितनी जोड़ने या घटाने में और दूसरी संख्या है। जिस संख्या पर आवर्त नहीं है उसके नीचे वाली संख्या पर भी आवर्त नहीं रहेगा उसके आगे की संख्या पर आवर्त रहेगा। उपरांत साधारण जोड़ने घटाने सरीखी क्रिया करो और जहाँ ऊपर आवर्त है उसके जोड़ने या घटाने में भी आवर्त रखो। जोड़ने या घटाने में जब वही २ संख्या बार २ आवे तब उतनी संख्या पर आवर्त समझना।

यदि दाहिनी ओर इकाई की संख्या के आगे आवर्त की ऐसी संख्या आ सकती हो जिसके जोड़ने या घटाने में हाथ का एक आ सकता है और अन्त में योग करने के उपरांत योग क्रिया में १ जोड़ देना और घटाना है तो घटाने के बाद १ घटा देना। यदि आगे की संख्या से हाथ की एक न आती हो तो यह १ बढ़ाने घटाने की आवश्यकता नहीं है।

(१) योग का उदाहरण

```
  ८·९४६ं        =८९६ं६ं   | ६ं
+ ·९२·६ं        +९२३ं२ं   | ३ं
          योग = ९·८६९·८·  | ९
```

यहाँ दाहिनी छोर पर आवर्त के आगे ६ ऊपर की संख्या में आयगा और नीचे की संख्या में २ के आगे ३ आयगा। दोनों को जोड़ने पर ९ होता है। हाथ की नहीं आती इस कारण यहाँ अन्त में १ नहीं जोड़ना पड़ा।

```
(१)  ३ ४६२·       = ३ ४६६२६२६ं     २ं
    + ६२ ९५·      + ·६२९ ५२९५      ९ं
    + २·९१        + २९१
            योग = ७ ००२ं१५५७९ं  | ११
                         + १
            योग = ७ ००२ं·१५५७९ं
```

यहाँ ऊपर की संख्या में दाहिने छोर में ६ के आगे २ और नीचे की संख्या में २ के आगे ९ आयगा। ९ + २ = ११ इसमें हाथ का एक आया इस कारण अंत में १ और जोड़ना पड़ा।

योग ७·००२·१५५७९·

घटाने का उदाहरण—

```
(१)  ६·०९१      = ६·०९१·९१९१९ं   | १ं
     ·९८४६३       ·९८४ ६३४६३ं    | ४ं
           शेष = ५·१०७ २८४५६    | ७
                          −१
           शेष = ५·१०ं७२८४५५

= शेष = ५ १०७·२८४५५·
```

यहाँ साधारण घटाने के बाद १ घटा दिया क्योंकि ऊपर की संख्या में दाहिने छोर में ९ के आगे १ आता है और नीचे की संख्या में ३ के आगे ४ आता है। १ से ४ घटाये तो शेष ७ रहे हाथ की १ आई। वही १ अंत में घटा दिया।

(२) $८\cdot८२\dot{९}$     $=८\cdot८२\dot{९}\dot{९}$ | $\dot{९}$
$\cdot९\dot{८}५$     $\cdot९८५\dot{८}$ | ५
शेष$=७\cdot८\dot{४}\dot{४}१$ | ४

शेष$=७\cdot८\dot{४}\dot{१}$

यहाँ ऊपर की संख्या में दाहिने ओर में ९ के आगे ९ आवर्त का है नीचे की संख्या में ८ के आगे आवर्त का ५ है। ९–५=शेष ४। यहाँ हाथ का नहीं आता इस कारण १ नहीं घटाना पड़ा।

## आवर्त दशमलव का गुणा भाग

जिन संख्याओं का गुणा या भाग करना हो उनको भिन्न के रूप में लाकर गुणा भाग करो। अंत में जो भिन्न के रूप में उत्तर आये उसका फिर दशमलव बना लो।

आवर्त दशमलव के गुणा का उदाहरण—

(१) $५\cdot\dot{०}\dot{९} \times २\cdot३$

$= ५\frac{०९}{९९} \times २\frac{३}{९}$

$= ५\frac{१}{११} \times २\frac{१}{३}$

$= \frac{५६}{११} \times \frac{७}{३}$

$\frac{३९२}{३३}$

$११\cdot\dot{८}\dot{७}$

३३)३९२·०(११·$\dot{८}\dot{७}$
३३
६२
३३
२९०
२६४
२६०
२३१
२९

$=$ गुणनफल $११\cdot\dot{८}\dot{७}$

यहाँ शेष २९ रहा। यह २९ शेष ऊपर एक बार आ चुका है। इससे फिर लब्धि की आवृत्ति होगी। इस कारण ८·७· पर आवर्त रखा।

(२) $१०\cdot००\dot{३}\dot{३} \times \cdot\dot{०}\dot{३}$

$= \frac{१०००३३\ \ १०००}{९९००} \times \frac{०३}{८९}$

$= \frac{९९०३३}{९९००} \times \frac{३}{९९}$

$= \frac{९००३}{९००} \times \frac{३}{९९}$

$= \frac{३००१}{३००} \times \frac{१}{३३} = \frac{३००१}{९९००}$

$= \cdot३०\dot{३}\dot{१}$ गुणनफल

९९००)३००१·०(३०$\dot{३}\dot{१}$
२९७००
३१०००
२९७००
१३०००
९९००
३१००

यहाँ ३१०० शेष ऊपर आ चुके हैं जिसमें ३ बार भाग गया था। इस कारण यहाँ से ३·१· में आवर्त है।

चन्द्रोच्च चन्द्र स्पष्ट करने के लिये है। बुध केन्द्र बुध स्पष्ट करने के और शुक्र केन्द्र शुक्र स्पष्ट करने के काम में आता है।

## बीज संस्कार ( दृग्गणित )

ग्रह लाघव से जो ग्रह स्पष्ट होता है उसकी दृग्गणित करने को बीज संस्कार कहते हैं।

मध्यम चन्द्र में = ६ कला घटाना।

चन्द्रोच्च में = ६ अंश घटाना।

पात (राहु) में = २९ कला घटाना।

## प्रातःकालीन मध्य ग्रह को गणित से इष्ट कालीन बनाना

उपरोक्त साधन किये हुए मध्यम ग्रह प्रातःकाल ( इष्ट शून्य ) के हैं। इनको इष्ट कालीन मध्यम ग्रह बनाना पड़ता है। इसकी रीति आगे दी है।

साधन किया हुआ मध्यम ग्रह का चक्र

| ग्रह | सूर्य | बुध | शुक्र | चन्द्र | चन्द्रोच्च | मंगल | बुधकेन्द्र | शुक्रकेन्द्र | गुरु | शनि | राहु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | ३ | ३ | ३ | ८ | १० | ११ | ७ | ८ | ९ | १ | ११ |
| अंश | २८ | २८ | २८ | ७ | २८ | २६ | २२ | १० | ० | २० | ३ |
| कला | ७ | ७ | ७ | ५० | २२ | ५२ | २३ | ५० | ४६ | ४ | १५ |
| विकला | ७ | ७ | ७ | ५२ | ३१ | ३५ | ५० | ४६ | २९ | ४८ | ३५ |

बुध स्पष्ट करने के लिये मध्यम बुध और बुध केन्द्र की आवश्यकता होती है। शुक्र स्पष्ट करने को मध्यम शुक्र और शुक्र केन्द्र की आवश्यकता होती है। इसी प्रकार चन्द्र स्पष्ट करने को चन्द्रोच्च और मध्यम चन्द्र दोनों की आवश्यकता होती है। इस कारण यहाँ पृथक् २ दिया है। शेष ग्रह केवल मध्यम ग्रह पर से ही स्पष्ट होते हैं।

इन ग्रहों को इष्टकाल का मध्यम ग्रह बनाने के लिये इनकी मध्यम गति से इष्टकाल का चालन निकाल लेना चाहिए। ग्रहों की मध्यम गति नीचे दी है। ६० घड़ी में इतनी मध्यम गति है तो इष्टकाल में कितनी होगी ? यह गणित से निकाल कर मध्यम ग्रह में वह चालन जोड़ने से और राहु में घटाने से इष्टकाल के मध्यम ग्रह बन जाते हैं।

मध्यम गति चक्र

| ग्रह | सूर्य | बुध | शुक्र | चन्द्र | चन्द्रोच्च | राहु | मंगल | बुधकेन्द्र | गुरु | शुक्रकेन्द्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गति कला | ५९ | ५९ | ५९ | ७९० | ६ | ३ | ३१ | १८६ | ५ | ३७ | २ |
| विकला | ५८ | ५८ | ५८ | ३५ | ४१ | ११ | २६ | २४ | ० | ० | ० |

मध्यम ग्रह को इष्ट कालीन बनाने के लिये चालन निकालना।

यहाँ गोमूत्रिका क्रम गणित से चालन निकालेंगे।

( १ ) सूर्य की मध्यम गति ५९′ – ८″ इष्ट ३६ घ० – ३४ प० – ३७॥ वि० है।

इष्ट ३६ – ३४ – ३७॥

× गति ५९ – ८

४ ५६

+० ४

४ ३२

४ ४८

३६ २३

+२९ ३०

३३ २६

३५ २४

३६ २ ५५ २९ ३०

= ३६ – २ – ५५

= ३६′ – ३″

= सूर्य चालन + ३६′ – ३″

प्रातः मध्यम सूर्य = ३ रा० – २८° – ७′ – ७″

\+ चालन ३६ – ३

योग = ३ – २८ – ४३ – १०

∴ इष्टकालीन मध्यम सूर्य

,, मध्यम बुध

,, ,, शुक्र

( २ ) चन्द्र की मध्यम गति = ७९०′–३५″ = १३°–१०′–३५″

इष्ट ३६–३४–३७॥

इष्ट ३६–३४–३७॥

× गति १३–१०–३५

२१ ३५

१९ ५० + १७॥

२१ ०

६ १०

५ ४० + ५

६ ०

८ १

७ २२

७ ४८

८ १ ५७ १२ ५६ ५२॥

= ८°–१′५७″ चालन

प्रातः मध्यम चन्द्र ८ रा०–७°–५०′–५२″

\+ चालन ८–१–५७

८–१५′–५२–४९

∴ इष्ट कालीन मध्यम चन्द्र

८ रा०–१५°–५२′–४९″

( ३ ) चंद्रोच्च गति ६′–४१″ इष्ट ३६ घ०–३४प०–३७।। वि०

इष्ट ३६–३४–३७।।
× गति ६–४१
२५ १७
+ २०।।
२३ १४
२४ ३६
३ ४२
+ ३
३ २४
३ ३६

४ ४ २७ २४ ३७।।
= ४′–४″ चालन +

प्रातः चंद्रोच्च १०–२८–२२–३१
+ चालन ४–४
= १०–२८–२६–३५
∴ इष्ट कालीन चंद्रोच्च
१०रा०–२८°–२६′–३५″

( ४ ) चंद्र पात ( राहु ) गति ३′–११″ इष्ट ३६घ०–३४प०–३७।। वि०

इष्ट ३६–३४–३७।।
× गति ३–११

६ ४७
+५।।
६ १४
६ ३६

१ ५१
१ ४२+१ ३०
१ ४८
१ ५६ २६ १३ २२।।
=१′–५६″ चालन ( ऋण )

प्रातः राहु ११रा०–३°–१५′–३५″
–चालन १–५६
= ११–३–१३–३९
∴ इष्ट कालीन राहु
११रा०–३°–१३′–३९″

( ५ ) मंगल गति ३१′–२६″ इष्ट ३६घ०–३४ मि० ३७।। से०

इष्ट ३६–३४–३७।।
× गति ३१–२६

१६ २
+ १३
१४ ४४
१५ ३६

१९ ७
+ १५ ३०
१७ ३४
१८ ३६
१९ ९ ४४ २२ ४५
= १९′–९–″ चालन +

प्रातः मध्यम मंगल ११रा०–२६°–५२′–३५″
+ चालन १९–९
= ११–२७–११–४४
∴ इष्ट कालीन मध्यम मंगल
११रा०–२७°–११′–४४″

( ६ ) बुध केन्द्र गति १८६′–२४″ = ३°–६′–२४″ इष्ट ३६घ०–३४प०–३७।। वि०

इष्ट ३६–३४–३७।।
× गति ३–६–२४

१४ ४८
+ १२
१३ ३६
१४ २४

३ ४२
३ २४ + ३
३ ३६
१ ५१
+ १ ३०
१ ४२
१ ४८
१ ५३ ३७ ५८ ६ ०
= १°–५३′–३७″–५८‴ चालन +

प्रातः बुध केन्द्र ७रा०–२२°–२३′–५०″
+ चालन १–५३–३७
= ७–२४–१७–२७
∴ इष्ट कालीन बुध केन्द्र
७रा०–२४°–१७′–२७″

(७) गुरु गति ५'—०" इष्ट ३६ घ०—३४ प०—३७॥ वि०

इष्ट ३६—३४—३७॥

× गति ५ —०

० ० ०

३ ५

+ २॥

२ ५०

३ ०

३ २ ५३ ७॥

=३'—२"—५३"' चालन +

प्रातः मध्यम गुरु ९ रा०—०°—४६'—२९"

+ चालन ३—२

=९—०—४९—३१

∴ इष्ट कालीन मध्यम गुरु

९रा०—०°—४९'—३१"

(८) शुक्र केन्द्र गति ३७'—०" इष्ट ३६घ०—३४प०—३७॥ वि०

इष्ट ३६—३४ ३७॥

× गति ३७—०

० ० ०

२२ ४९

२० ५८ + १८ ३०

२२ १२

२२ ३३ २१ ७ ३०

=२२ ३३" चालन +

प्रातः शुक्र केन्द्र ८रा०—१०°—५०'—४२

+ चालन २२—३३

=८—११—१३—१९

∴ इष्ट कालीन शुक्र केन्द्र

९रा०—११°—१३'—१९"

(९) शनि गति २'—०" इष्ट ३६घ०—३४प०—३७॥ वि०

इष्ट ३६—३४—३७॥

× गति २—०

० ० ०

१ १४

१ ८ + १

१ १२

१ १३ ९ १५

=१'—१३" चालन +

प्रातः मध्यम शनि १—२०—४—४८

+ चालन १—१३

=१—२०—६—१

∴ इष्ट कालीन मध्यम शनि

१रा०—२०°—६'—१"

साधन किया हुआ इष्ट कालीन मध्यम ग्रह

| ग्रह | सूर्य | बुध | शुक्र | चन्द्र | चन्द्रोच्च | मंगल | बुधकेन्द्र | गुरु | शुक्रकेन्द्र | शनि | राहु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रा | ३ | ३ | ३ | ८ | १० | ११ | ७ | ९ | ८ | १ | ११ |
| अं० | २८ | २८ | २८ | १५ | २८ | २७ | २४ | ० | ११ | २० | ३ |
| क० | ४३ | ४३ | ४३ | ५२ | २६ | ११ | १७ | ४९ | १३ | ६ | १३ |
| वि० | १० | १० | १० | ४९ | ३५ | ४४ | २७ | ३१ | १९ | १ | ३९ |

प्रातः कालीन मध्यम ग्रह को इष्ट कालीन बनाने में कुछ गणित करना पड़ता है। परन्तु सारिणी द्वारा इष्ट कालीन मध्यम ग्रह बनाना सरल है, जिसकी रीति आगे बताई गई है।

सारिणी द्वारा प्रातःकालीन मध्यम ग्रह को इष्टकालीन बनाने के लिये लब्धि शेष की सारिणी द्वारा इष्टकाल का चालन निकालना।

लब्धि शेष सारिणी में ( जिससे मध्यम ग्रह साधन किया है ) प्रत्येक ग्रह की १ अंश में एक दिन की जितनी गति है वह दी है। एक दिन में जितनी कला गति होती है, एक घड़ी में उतनी ही विकला गति और १ पल में उतनी ही प्रति विकला गति पड़ती है। इस प्रकार दिन की गति से घड़ी की गति बनाने को उससे १ जाति कम, पल में २ जाति कम और विपल में ३ जाति कम स्थान के अनुसार गति लेना। जैसे किसी ग्रह की दिन भर की गति २ कला है तो १ घड़ी में ( १ जाति कम ) २ विकला, १ पल में २ प्रति विकला और १ विपल में ( ३ स्थान कम ) २ तत्प्रति विकला गति होगी। इसी सिद्धान्त को ध्यान में रखते हुए सारिणी से इष्ट घड़ी पल विपल की पृथक २ गति निकाल कर जोड़ देने से इष्टकाल की गति ( चालन ) निकल आयगी।

सारिणी से गति निकालने के पहिले सारिणी के अंक इष्ट घड़ी पल आदि के लिख लो फिर उनको घड़ी पल आदि के अनुसार उचित स्थान में स्थापित कर ( कला के नीचे कला, विकला के नीचे विकला आदि ) सब का योग करो तो चालन निकलेगा।

इस सारिणी को उपयोग करते समय एक विशेष बात ध्यान देने की है जिसमें भूल पड़ सकती है वह राशि का अंक है। ३० अंश की एक राशि होती है इतर सब कलादि ६०–६० के होते हैं। इस कारण राशि के अंश बनाकर उपयोग करना चाहिए। या राशि को आधा कर दो, इस प्रकार आधा करने में जो राशि आवे वह राशि स्थान में रहने दो और आधी राशि को ३० अंश मानकर अंश में जोड़ दो। जैसे ३रा-२१°-५०′-२८″ = १११°-५०′-२८″ = १ घड़ी में १११′-५०″-२८‴ एक जाति कम

= १°-५१′-५०″-२८‴

या $\frac{3}{2}$ राशि = १ रा-३०° + २१°-५०′-२८″ = १ रा-५१°-५०′-२८″ |

१ घड़ी में १°-५१′-५०-२८ ,,

यहाँ ३ राशि के अंश ९० में २३ अंश जोड़ा तो दैनिक गति १११°-५०′-२८″ हुई और १ घड़ी में (एक जाति कम) १११′-५०°-२८″′=५°-५१′-५०″-२८′″ गति होगी।

या राशि को आधा कर उसमें शेष अंश आदि जोड़ देना

जैसे ३ रा २१°-५०′-२८″=१ रा०-३०°

+२१-५०-२८

१-५१-५०-२८ यहाँ ३ राशि को आधा करने से १॥ हुआ तो एक पूरी राशि हुई और आधी राशि के ३० अंश माने ( क्योंकि सब अंक ६०-६० के माने जाते हैं ) इस ३० अंश में पहिले के २१° जोड़ दिए तो ५१ अंश हो गये=१रा०-५१°-५०′-२८″ हुए। यह दिन भर की गति है तो १ घड़ी की गति (एक जाति कम अर्थात् राशि को अंश माना तो) १°-५१′-५०″-२८′″ हुए।

चन्द्र गति में विशेष विचार

इसमें एक बात ध्यान रखने की यह है कि चन्द्र बहुत शीघ्र चलता है। इसकी सारिणी ४ देखने से प्रगट होगा कि सारिणी में २९ अंश के नीचे का अंक ० रा०-२२°-६′ है। यहाँ ° को १२ वीं राशि जानो इसके उपरान्त ३० अंश के नीचे फिर १ रा०-५°-१७′ दिया है अर्थात् यहाँ एक चक्र १२ राशि का पूरा होकर दूसरे चक्र की पहिली राशि आई इसी प्रकार राशि बढ़ते-बढ़ते ५६ अंश के नीचे ० रा०-१७°-५२′ दिया है अर्थात् दूसरे चक्र की बारहवीं राशि यहाँ अन्त हो गई। आगे ५७ अंश के नीचे १ रा-१°-३′-७″ दिया है। यहाँ पूरे दो चक्र पूरे होने के उपरान्त तीसरे चक्र की पहिली राशि आई।

सारिणी ४ द्वारा चन्द्र की इष्टकाल की गति निकालते समय यदि २९ अंश के आगे के अंक लेना है तो १ चक्र के अंक और जोड़ देना। एक चक्र में ३६०° होते हैं तो १ जाति कम लेना अर्थात् अंश को कला माना तो ३६०°=३६०′=६° हुए। इस प्रकार घड़ी की गति में ६ अंश और पल में ६ कला, विपल में ६ विकला और भी जोड़ना तब इष्टकाल का चालन होगा।

यदि २ चक्र पूरे हो गये हैं अर्थात् ५६ के बाद का अंक, ५७ अंश का अंक लेना पड़े तो २ चक्र की गति जोड़ देना ( ६ को दूना करके जोड़ना ) अर्थात् घड़ी में १२°, पल में १२″, बिपल में १२′″ जोड़ देना तब इष्टकाल का चालन प्राप्त होगा।

उदाहरण

इष्टकाल ३६ घ०-३४ प०-३७ वि० की प्रत्येक की गति निकालनी है। इस कारण शेष लब्धि सारिणी द्वारा इन अंकों से पहिले प्रत्येक ग्रह के सारिणी अंक निकाल कर उससे गति निकालेंगे।

( १ ) सूर्य=सारिणी २ से ।

इष्ट सारिणी अंक राशि के अंश

| | रा० ° ′ ″ | ° ′ ″ |
|---|---|---|
| घड़ी | ३६=१–५–२८–५४ | =३५–२८–५४ |
| पल | ३४=१–३–३०–३७ | =३३–३०–३७ |
| वि० | ३७=१–६–८ | =६८–२८ |

३६ घड़ी=× ३५′-२८″-५४‴=१जातिक्रम
३४ पल=× ×–३३–३०–३७=२
३७ वि०=×-×-×-३६–२८=३

योग = ३६–३–१–५
– ३६′–३″ चालन

प्रातः मध्यम सूर्य ३ रा०–२८°–७′–५″
+ चालन ३६–३

= ३–२८–४३–८

∴ इष्ट कालीन मध्यम सूर्य ३ रा०–२८°–४३′–८″

( २ ) चन्द्र=सारिणी ६ से ।

इष्ट सारिणी अंक

| | रा० ° ′ ″ | ° ′ ″ |
|---|---|---|
| ३६ घ० | =३-२४-२०-५५ | =११४-२०-५५ |
| ३४ प० | =२-२७-५९ | =८७–५९ |
| ३७ वि० | =४- ७-३१ | =१२७–३१ |

| | | ° ′ ″ ‴ |
|---|---|---|
| ३६ घ०= | ११४-२०-५५ | =१-५४-२०-५५ |
| ३४ प०= | ८७-५९ | =१-२७-५९ |
| ३७ वि०= | १२७-३१= | २-७ |

योग=१-५५-५१-१
+ ६°-६′-६″
=८–१–५७
चालन

यहाँ २९° के उपरान्त एक चक्र पूरा हो जाता है। अर्थात् सारिणी में १२ राशि पूरी होकर फिर १ राशि से आरम्भ होता है और ५७° के बाद दूसरा चक्र आरम्भ होता है। अपने तीनों अंक ३६–३४ और ३७ ये २९ के बाद के और ५७ के भीतर के हैं। अर्थात् तीनों में एक चक्र पूरा होने के कारण ६ प्रत्येक में बढ़ा दिया। घड़ी के लिये ६°, पल के लिये ६′ और विपल के लिये ६″ बढ़ा दिया क्योंकि तीनों में एक चक्र पूरा हुआ है। यदि इनमें से कोई पल या विपल २९ के बाद का अंक न होता तो इनमें ६ न जोड़ना पड़ता। यह नियम केवल चन्द्र के लिये है।

प्रातः मध्यम चन्द्र = ८ रा०-७°–५०′–५०″
+ चालन = ८ – १ – ५७

= ८ – १५ – ५२ – ४७

∴ इष्ट कालीन मध्यम चन्द्र ८ रा०–१५°–५२′–४७″

(३) चंद्रोच्च=सारिणी से

३६=०रा०-४°-०'-३०"=४°-०'-३०" | ३६ घ० =४'-०"-३०'

३४ = ०-३-४७ =३-४७ | ३४ प० = ३-४७

३७ = ०-४-७ =४-७ | ३७ वि० = ४

योग ४-४-२१ चालन

प्रातः चंद्रोच्च १०-२८-२२-३०

चालन + - ४-४

१०- ८-२६-३४

∴ इष्ट कालीन चंद्रोच्च १०रा०-२८°-२६'-३४"

(४) राहु=सारिणी ८ से

३६= ०रा०-१°-५४'-२९"=१°-५४'-२९", | ३६ घ०=१'-५४"-२९'''

३४=०-१-४८-७ =१-४८-७ | ३४ प०= १-४८

३७=०-१-५७ =१-५७ | ३७ वि० १

प्रातः राहु ११रा०-३°-५'-३४"

१-५६ घटाया

= ११-३-१३-३८

योग=१-५६-१८ चालन ऋण

राहु में चालन घटाया जाता है।

∴ इष्ट जालीन राहु स्पष्ट ११रा-३°-१३'-५८"

(५) मंगल = सारिणी १० से

३६=०रा०१८°-५१-५४"=१८°-५१'-५४"| ३६ घड़ी =१८'-५१"-५४'''

३४ = ०-१७-४९-१ = १७-४९-१ | ३४ प०= १७-४९

३७ = ०-१९-२३-२१ = १९-२३-२१ | ३७ वि०= १९

प्रातः मध्यम मंगल=११रा०-२६°-५२'-३५"

+ चालन= १९-१०

=११-२७-११-४५

योग=१९-१०-२ चालन +

∴ इष्ट कालीन मध्यम मंगल ११रा-२७°-११'-४५"

(६) बुध केन्द्र = सारिणी १२ से।

३६=३रा०-२१°-५०'-२८" | ३६ घ० १११'-५०"-२८'''

= १११°-५०'-२८" | =१°-५१'-५०"-२८'''

३४=३-१५-३७-४० =१०५-३७-४० | ३४ प० = १०५-३७= १-४५-३७

३७=३-२४-५६ =११४-५६ | ३७ वि० = ११४= १-५४

प्रातः बुध केन्द्र = ७रा०-२२°-२३'-४९"

+ चालन = १-५३-३८

= ७-२४-१७-२७

योग=१-५३-३७-५९

= १°-५३-३८" चालन +

∴ इष्ट कालीन बुध केन्द्र ७रा०-२४°-१७'-२७"

(७) गुरु=सारिणी १४ से

३६=०रा०-२°-५९'-२९"=२°-५९'-२९"    ३६ घ० = २'-५९"-२९'

३४ = ०-२-४९-३०    =२-४९-३०    ३४ प० =    २-४९

३७ = ०-३-४    =३-४    ३७ वि० =    ३

प्रातः मध्यम गुरु=९रा-०°-४६'-२८"    योग=३-२-२१ चालन +

+ चालन=    ३-२

= ९-०-४९-३०

∴ इष्ट कालीन मध्यम गुरु=९रा०-०°-४५'-३०"

(८) शुक्र केन्द्र=सारिणी १६ से ।

३६=०रा०-२२°-११'-४८"    ३६ घ०   २२'-११"-४८'

=२२°-११'-४८"

३४—०-२०-५७    =२०-५७    ३४ प०=    २०-५७

३७=०-२२-४८    =२२-४८    ३७ वि० =    २२

प्रातः शुक्र केन्द्र=८ रा०-१०°५०'-४६"    योग=२२-३३-७ चालन +

+ चालन=    २२-३३    ∴ इष्ट कालीन शुक्र केन्द्र

=८-११-१३-१९    ८रा०-१०°-१३'-१९"

(९) शनि=सरिणी १८ से ।

३६ = ०रा०-१°-१२'-१३"=१°-१२'-१३'    ३६ घ० = १'-१२"-१३"

३४=०-१-८    =१-८    ३४ प०=    १ ८

३७=०-१-१४    =१-१४    ३७ वि=    १

प्रातः मध्यम शनि = १रा०-२०°-४'-५८"    योग = १-१३-२२ चालन +

+ चालन=    १-१३    ∴ इष्ट कालीन मध्यम शनि

= १-२०-११    १रा०-२०°-६'११"

# अध्याय ७

## मध्यम ग्रह से गणित द्वारा ग्रह स्पष्ट करना

रवि चन्द्र स्पष्ट करने के लिये

( १ ) भुज, ( २ ) कोटि, ( ३ ) पद, ( ४ ) सूर्य मन्दोच्च, ( ५ ) केन्द्र, ( ६ ) रवि मन्द फल ये साधन करना पड़ता है ।

( १ ) भुज = ३ राशि से कम संख्या हो तो वही भुज=भुज

३ राशि से अधिक ६ राशि तक = ( ६ राशि–ग्रह )=शेष भुज

६ राशि से अधिक ९ राशि तक=( ग्रह–६ राशि )=शेष भुज

९ राशि से अधिक १२ राशि तक = ( १२ राशि–ग्रह ) = शेष भुज

भुज के अंश बना लो = भुजांश

( २ ) कोटि = ( ३ राशि–भुज )

( ३ ) पद = ३ राशि का एक पद होता है ।

( ४ ) रवि मन्दोच्च = रा० ° ′ / २–१८–० है

१—रविसाधन

( १ ) रवि मन्द केन्द्र=( रवि मन्दोच्च–मध्यम रवि )

२–१८–०′

( २ ) रवि मन्द केन्द्र भुजांश=मन्द केन्द्र का भुज बनाकर भुजांश बनाना ।

( ३ ) रवि केन्द्र भुज नवांश=रवि केन्द्र भुजांश ÷ ९

( ४ ) $\text{रवि मन्द फल} = \left(\text{२० अंश} - \frac{\text{मन्द केन्द्र भुजांश}}{\text{९}}\right) \times \frac{\text{मन्द केन्द्र भुजांश}}{\text{९}} =$

$$= \text{गुणनफल} \quad \frac{\text{गुणनफल}}{\text{५७ अंश} - \frac{\text{गुणनफल}}{\text{९}}} = \text{अंशादि मंद फल ।}$$

( ५ ) मन्द रवि स्पष्ट=मध्यम रवि ± रवि मन्द फल

मन्द या शीघ्र फल केन्द्र=मेषादि ( मेष से कन्या तक ) + ( जोड़ना )

तुलादि ( तुला से मीन तक ) – ( घटाना )

( ६ ) सायन रवि=मन्द स्पष्ट रवि + अयनांश

( ७ ) चर=इस सायन रवि से लाया हुआ पूर्व बताई रीति से चर निकालना ।

( ८ ) रवि स्पष्ट = ( मन्द स्पष्ट रवि ± चर )

= सायन रवि मेषादि–( ऋण ) } सायंकालीन ग्रह में इसके
,, तुलादि + } विपरीत मेषादि तुलादि
+ —

## २ —चन्द्र साधन

पहिले त्रिफल चन्द्र संस्कार करना पड़ता है।

( १ ) रेखान्तर संस्कार, ( २ ) चर संस्कार, ( ३ ) मन्द फल संस्कार। इन तीनों का संस्कार मध्यम चन्द्र में करने से त्रिफल संस्कार होता है।

( १ ) रेखान्तर संस्कार = $\left( \pm \frac{\text{योजन दूरी}}{६} \text{ कला} \right)$

( अपना देश मध्य रेखा से पूर्व हो तो, पश्चिम में )
\+

( २ ) चर संस्कार = $\left( \pm \frac{\text{चर} \times २}{९} \right)$ = ± चर के अनुसार

( ३ ) मन्द फल संस्कार = $\left( \pm \frac{\text{रवि मन्द फल}}{२७} \text{ अंशादि} \right)$ = ± रवि मन्दफल के अनुसार
मेषादि तुलादि
\+ −

( १ ) त्रिफल चन्द्र संस्कार = ( मध्यम चन्द्र ± रेखान्तर संस्कार ± चर संस्कार ± मन्द फल संस्कार )

( २ ) चन्द्र केन्द्र = ( चन्द्रोच्च–उपरोक्त त्रिफल संस्कृत चन्द्र )

( ३ ) चन्द्र मन्द फल = $\left( ३० \text{ अंश} - \frac{\text{चन्द्र केन्द्र भुजांश}}{६} \right)$ × चन्द्रकेन्द्र भुज षष्ठांश = अ० गुणनफल।

$$\pm \text{मन्द फल} = \frac{\text{गुणनफल अ०}}{५६ - \frac{\text{गुणनफल अ०}}{२०}} \pm$$ = मेषादि तुलादि
\+ −

( ४ ) प्रातः चन्द्र स्पष्ट = ( त्रिफल संस्कारित चन्द्र ± चन्द्र मन्द फल )

इतर ग्रह मंगल बुध गुरु शुक्र और शनि साधन करने की रीति नीचे दी है।

इन पाँचों ग्रह साधन करने के लिये शीघ्रांक और मन्दांक की आवश्यकता होती है। शीघ्रांक से शीघ्र फल और मन्दांक से मन्द फल बनाया जाता है। ग्रह साधन के लिये प्रत्येक ग्रह के मन्दोच्च की भी आवश्यकता पड़ती है। ये सब नीचे दिये हैं।

## घ्राक मंदांक और मंदोच्च का चक्र १२

| | शीघ्रांक | | | | | | | | | | | | | मंदांक | | | | | | | मंदोच्च राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | |
| १ मं० | ० | ५८ | ११७ | १७४ | २२८ | २७९ | ३२५ | ३६५ | ३९३ | ४०० | ३६८ | २४९ | ० | ० | २९ | ५७ | ८५ | ०९ | २४ | १३० | ४ |
| २ बु० | ० | ४१ | ८१ | ११७ | १५० | १७८ | १९९ | २१२ | २१२ | १९५ | १५५ | ८९ | ० | ० | १२ | २१ | २८ | ३३ | ३५ | ३६ | ७ |
| ३ गु० | ० | २५ | ४७ | ६८ | ८५ | ९८ | १०६ | १०८ | १०२ | ८९ | ६६ | ३६ | ० | ० | १४ | २७ | ३९ | ४८ | ५५ | ५७ | ६ |
| ४ शु० | ० | ६३ | १२६ | १८६ | २४६ | ३०२ | ३५४ | ४०२ | ४४० | ४६१ | ४४३ | ३२६ | ० | ० | ६ | ११ | १३ | १४ | १५ | १५ | ३ |
| ५ श० | ० | १५ | २८ | ३९ | २८ | ५४ | ५७ | ५७ | ५३ | ४५ | ३३ | १८ | ० | ० | १९ | ४० | ६० | ८८ | ८९ | ९३ | ८ |

( १ ) केन्द्र = मंगल, गुरु, शनि का = ( मध्यमरवि–मध्यम इष्ट ग्रह )

जैसे = ( मध्यम रवि–मध्यम मंगल ) = भौम शीघ्र केन्द्र

( मध्यम रवि–मध्यम गुरु ) = गुरु ,, ,,

( मध्यम रवि–मध्यम शनि = शनि ,, ,,

बुध और शुक्र का शीघ्र केन्द्र = मध्यम ग्रह साधन करते समय जो बुध केन्द्र और शुक्र केन्द्र निकाला था वही लेना

२ ) शोधित शीघ्र केन्द्र = शीघ्र केन्द्र ६ राशि से अधिक हो तो =

और ( १२ राशि–शीघ्रकेन्द्र ) = शेष । शेष राशि अंश के अंश

शाघत केन्द्रांश = बना लो यही शोधित शीघ्र केन्द्रांश हुआ यदि ६ राशि से कम है तो १२ से घटाने की आवश्यक नहीं है। उसके ही राशि आदि के अंश बना लो।

( ३ ) शीघ्र फल=

( १ ) शोधित केन्द्रांश=केवल अंश में १५ का भाग देना जो लब्धि हो

१५ =प्रथम शीघ्रांक

जो शेष बचा अंश कला विकलादि=शेषांश

प्रथम शीघ्रांक + १ =अग्रिम (ऐष्य) शीघ्रांक

( २ ) शीघ्रांक अन्तर = ( प्रथम शीघ्रांक ∽ अग्रिम शीघ्रांक ) ±

( ± =अग्रिम शीघ्रांक अधिक + )

,, ,, कम −

प्रथम शीघ्रांक ± ( शेषांश × शीघ्रांक अंतर )

( ३ ) शीघ्रफल= —————— १५ —— अंशकलादि

१० = ± शीघ्रफल

± शीघ्रफल अंशादि = शीघ्र केन्द्र=मेषादि हो, तुलादि में इसमें बताया

\+ —

शीघ्रांक ऊपर के चक्र १९ के अनुसार लेना। जो लब्धि का अंक हो उसके नीचे जो शीघ्रांक चक्र में दिया हो वही शीघ्रांक लेना।

( ४ ) शीघ्र फलार्द्ध = $\frac{\text{शीघ्रफल}}{२}$ =इसे शीघ्रफल दल भी कहते हैं।

( ५ ) शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत ग्रह=( मध्यम ग्रह ± शीघ्र फलार्द्ध )

शीघ्र केन्द्र मेषादि, तुलादि में जैसा ऊपर बताया है।

\+ −

( ६ ) ग्रह मंद केन्द्र=( ग्रह मन्दोच्च−शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत ग्रह )

प्रत्येक ग्रह के मंदोच्च ऊपर चक्र १९ में दिये हैं वे नियमित हैं।

मंद केन्द्र यदि ६ राशि से अधिक हो तो १२ राशि से घटाने की आवश्यकता नहीं है अर्थात् शोधन नहीं करना पड़ता।

( ७ ) मंद केन्द्र भुज = उपरोक्त मंद केन्द्र को भुजा बना लो।

( ८ ) मंद फल = मंद केन्द्र भुज का भुजांश बना लेना।

भुजांश ÷ १५ = केवल भुजांश में १५ का भाग दो। लब्धि=प्रथम मंदांक

लब्धि + १ =अग्रिम मंदांक, शेष अंश कलादि=शेषांक

मंदांक ऊपर चक्र १९ में दिया है। जो लब्धि हो उसके नीचे दिया हुआ मंदांक लेना। उसके आगे का मन्दांक ( अग्रिम मन्दांक ) भी लेना। दोनों का अन्तर=मन्दांक अन्तर।

$$\text{मन्द फल} = \left[\frac{\text{प्रथम मन्दांक} \pm \left(\frac{\text{शेषांक} \times \text{मन्दांक अन्तर}}{१५}\right)}{१०}\right] \begin{matrix}\text{अग्रिम मन्दांक अधिक} + \\ \text{अग्रिम मन्दांक कम} -\end{matrix}$$

= मन्द फल ± अंशादि = मन्द केन्द्र मेषादि, तुलादि हो
+ −

( ९ ) मन्द स्पष्ट ग्रह = ( मध्यम ग्रह ± मन्द फल ) = मन्द फल ऊपर बताये अनुसार ± होगा।

( १० ) द्वितीय शीघ्र केन्द्र = ( प्रथम शीघ्र केन्द्र ± मन्द फल )
यहाँ विपरीत ± करना अर्थात् मन्द केन्द्र मेषादि में −
तुलादि में करना।
+

( ११ ) शोधित द्वितीय शीघ्र केन्द्र = द्वितीय शीघ्र केन्द्र ६ राशि से अधिक हो तो १२ राशि से घटा लेना।

शोधित द्वितीय केन्द्रांश = शोधित द्वितीय शीघ्र केन्द्र की राशि के अंश बना लेना। द्वितीय शीघ्र केन्द्र को अन्तिम शीघ्र केन्द्र भी कहते हैं।

( १२ ) द्वितीय शीघ्र फल $\frac{\text{शोधित द्वि॰ शीघ्र केन्द्रांश}}{१५}$

केवल केन्द्रांश में १५ का भाग देना जो लब्धि हो उसे लेना।

लब्धि = शीघ्र फलांक
लब्धि + १ = अग्रिम शीघ्र फलांक
शेष अंशादि = शेषांक

दोनों शीघ्र फल का अन्तर =
± शीघ्रांक अन्तर
अग्रिम अधिक कम
+ −

$$\text{प्रथम शीघ्र फलांक} \pm \left(\frac{\text{शेषांक} \times \text{अन्तर}}{१५}\right) = \pm \text{ द्वितीय शीघ्र फल।}$$

यदि द्वितीय शीघ्र केन्द्र मेषादि + हो, तुलादि − हो शीघ्र फलांक ऊपर के चक्र १९ के अनुसार लेना। जो लब्धि हो उसके नीचे शीघ्र फल मिलेगा।

( १३ ) ग्रह स्पष्ट = मंद स्पष्ट ग्रह ± द्वितीय शीघ्र फल
± उपरोक्त ( द्वि॰ शीघ्र केन्द्र मेषादि तुलादि )
+ −

## मंगल और शुक्र में विशेष क्रिया

जब इन दोनों में से किसी ग्रह के द्वितीय शीघ्र फल लाने के समय अन्त का शीघ्रांक आ जावे अर्थात् ११ अंक के नीचे का आवे तब स्पष्ट करने में ग्रह में अन्तर पड़ता है। इस कारण ऐसी दशा में विशेष रीति करनी पड़ती है।

**विशेष रोति**

$$\frac{\text{द्वितीय शीघ्र केन्द्र}}{१५} = \text{शेषांक अंशादि} = \text{अ०}$$

( १५ − शेषांक अंशादि = द्वितीय शेषांक अंशादि = ब०

अल्प शेषांक = अ० और ब० शेषांक में से जो कम हो उसे लेना।

ग्रह भाजक = शुक्र का ३, मंगल का ५,

$$\frac{\text{अल्प शेषांक}}{\text{ग्रह भाजक}} = \text{लब्धि} \pm (\text{ ग्रह के द्वितीय शीघ्रफल के अनुसार } \pm \text{ होगा })$$

शुक्र और भौम का विशेष संस्कार = ग्रह स्पष्ट ± लब्धि अंशादि।

## गणित द्वारा ग्रहों की गति साधन की रीति

**ग्रहों की मध्यम गति**

| ग्रह | सूर्य बुध शुक्र | चन्द्र | चन्द्रोच्च | राहु | भौम | बुध केन्द्र | गुरु | शुक्र केन्द्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मध्यम गति | ५९′−८″ | ७९०−३५ | ६−४१ | ३−११ | ३१−२६ | १८६−२४ | ५−० | ३७−० | २−० |

### १ रवि गति साधन

( १ ) रवि गति फल $= \left(११^\circ - \frac{\text{रवि मन्द केन्द्र भुज का कोटांश}}{२०}\right)$

$\times \frac{\text{रवि मन्द केन्द्र भुज कोटांश}}{२०}$ = गति फल कलादि ± मन्द केन्द्र कर्कादि +, मकरादि −

( २ ) रवि स्पष्ट गति = ( रवि मध्यम गति ± गति फल )

५९′−८″

### २ चन्द्र गति साधन

( १ ) चन्द्र गति फल

$$\left(११' \text{ कला} - \frac{\text{चन्द्र केन्द्र भुज कोटांश}}{२०} \text{ कलादि}\right) \times \frac{\text{चन्द्र केन्द्र भुज कोटांश कलादि}}{२०} \times २$$

= अ० ( गुणनफल )

अ० ( गुणनफल ) ÷ ६ = अ० ( गुणनफल ) षष्ठांश।

अ० (गुणनफल) षष्ठांश + अ० (गुणनफल) = ± गति फल = चन्द्र केन्द्र कर्कादि + मकरादि −

( २ ) चन्द्र स्पष्ट गति = मध्यम चन्द्र गति ± गति फल।

३ पंच तारा गति साधन

( मंगल, बुध, गुरु, शुक्र और शनि की गति साधन )

(१) ग्रह का मंद केन्द्र = देखो कर्कादि या मकरादि है। कर्कादि में, मकरादि में होता है। + −

(२) मंद गति फल = ग्रह के मंद फल साधन करने में जो मंदांक निकाल कर उनका अंतर निकाला था वह मंदांक अंतर लेना। उसमें नीचे दिये मंदांक अंतर के भाजक अंक से भाग देना तो मंद गति फल कलादि प्राप्त होगा।

मंदांक अंतर का भाजक अंक

| ग्रह | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|
| भाजक | ५ | $\frac{५}{२}$ | ३० | $\frac{५}{२}$ | ७५ |

अर्थात् = $\frac{\text{मंदांक अंतर}}{५}$ मं० $\frac{\text{अंतर} \times २}{५}$ $\frac{\text{मं० अंतर}}{३०}$ मं० $\frac{\text{अंतर} \times २}{५}$ $\frac{\text{मं० अंतर}}{७५}$ = कलादि मं० गति फल

(३) मंद स्पष्ट गति = मध्यम गति ± मंदगतिफल = मंद केन्द्र कर्कादि, मकरादि + −

(४) शीघ्र गति फल = द्वितीय शीघ्र केन्द्र साधन करते समय जो शीघ्रांकों का ± आत्मक अंतर निकाला था उस अंतर में शीघ्रांकों के अंतर भाजक अंक ( जो नीचे दिया है ) से भाग देना तो कलादि शीघ्र गति फल ± होता है। शीघ्रांक अंतर ± जैसा हो उसी के अनुसार शीघ्र गति फल होता है।

शीघ्रांक अन्तर का भाजक अंक

| ग्रह | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|
| भाजक | ५ | ५ + अंतर | ३ | ४ | $\frac{५}{२}$ |
| या = | $\frac{\text{अंतर}}{५}$ | $\frac{\text{अंतर}}{५}$ + अंतर | $\frac{\text{अंतर}}{३}$ | $\frac{\text{अंतर}}{४}$ | $\frac{\text{अंतर} \times २}{५}$ = शीघ्रगति फल ± कलादि |
| | या $\frac{\text{अंतर} \times ६}{५}$ | | | | |

± शीघ्र गति फल = दोनों शीघ्रांक जिनका अंतर निकाला था उनमें अंत का अधिक हो तो +, कम हो तो − ( ऋण ) होता है।

(५) स्पष्ट गति = ( मंद स्पष्ट गति ± शीघ्र गति फल )

(६) वक्र गति = यदि मंद स्पष्ट गति में शीघ्रगति फल घटाने से न घटे तो ग्रह की वक्र गति समझना। जब ऐसा हो तो शीघ्र गति फल से ही मंद स्पष्ट गति घटाना जो शेष बचे वही ग्रह की वक्र गति समझना।

## भौम बुध और शुक्र की गति साधन में विशेष संस्कार

( १ ) यदि द्वितीय शीघ्र फल लाते समय अंत का शीघ्रांक अर्थात ११ कोठे के नीचे का शीघ्रांक आवे तो इन तीनों ग्रहों की गति का विशेष संस्कार होता है अन्यथा नहीं।

( २ ) विशेष संस्कार इस प्रकार करना।

(ग्रह द्वितीय शीघ्र केन्द्र + १५) = $\frac{(\text{शेष अंशादि} \times १०)}{\text{भाजक अंक}}$ = लब्धि कला + योजक अंक = गति फल।

ग्रह के भाजक और योजक अंक।

| ग्रह | मंगल | बुध | शुक्र |
|---|---|---|---|
| भाजक अंक | ७ | ७ | ३ |
| योजक अंक | ३५ | ९७ | ५३ |

( ३ ) गति स्पष्ट = ( मंद स्पष्ट गति ± गति फल )

गति फल यहाँ द्वितीय शीघ्रफल के अन्तर के अनुसार होगा अर्थात जिन शीघ्रांकों का अन्तर निकाला था उनमें अन्त का अधिक हो तो +, कम हो तो − होगा।

## गणित द्वारा ग्रह स्पष्ट करने का उदाहरण

१—रवि स्पष्ट करना। मध्यम रवि ३रा–२८°–७′–७″ है

( १ ) रवि मन्द केन्द्र = रवि मन्दोच्च २रा०–१८°–०′–०″ ( स्थाई )

− मध्यम रवि ३–२८–७–७

= रवि केन्द्र = १०–१९–५२–५३ ( ऋण )

( यह केन्द्र तुलादि होने से ऋण ) इसके भुज बनाना है।

१२रा०–०°–०′–०″

− १०–१९–५२–५३ घटाया

शेष=१–१०–७–७ = केन्द्र भुज

( २ ) केन्द्र भुजांश=४०°–७′–७″ ( ऋण )

( ३ ) केन्द्र भुज नवांश = $\frac{४०°–७′–७″}{९}$ = ४°–२७′–२८″

( ४ ) रवि मन्दफल = $\left(\begin{matrix}२०°–\text{भुजनवांश} \\ ४–२७–२७\end{matrix}\right) \times \begin{matrix}\text{भुजनवांश} \\ ४\text{-}२७\text{-}२७\end{matrix}$ = गुणनफल ६९°–१६′–५०″

२०°–०′–०″

−४–२७–२७ घटाया

शेष=१५-३२-३३ गुण्य

$\frac{६९°–१६′–५०″ \text{ ( गुणनफल )}}{\phantom{x}}$

५७°– $\frac{\text{गुणनफल } ६९–१६–५०}{९}$

१५-३२-३३ गुण्य
५४-२७-२७ गुणक

१४ ५१
१४ २४
६ ४५

१४ ५१
१४ २४

६ ४५

२ १२

२
६०
६९ १६ ५० २९ ५१

$=$ ६९°–१६′–५०″ गुणनफल

$=\dfrac{६९–१६–५०}{५७°–(७°-४१′-५२″)}$

$=\dfrac{६९–१६–५०}{४९–१८–८}$

$=\dfrac{२४९४१०''}{१७७४८८''}$

$=$ १°–२४′–१८″ ( ऋण )
( मन्द केन्द्र तुलादि होने से )

९)६९–१६–५०(७°
६३
६ × ६०
३६० + १६
९)३७६(४१′
३६
१६

७ × ६०
४२० + ५०
९)४७०(५२″
४५
२०
१८
२

६९°–१६′–५०″
× ६०
४१४० + १६
४१५६ × ६०
२४९३६० + ५०
$=$ २४९४१०″
भाज्य

५७°-०'-०"
७-४१-५२
४९-१८-८

४९°-१८'-८"
× ६०
२९४० + १८
= २९५८ × ६०
= १७७४८० + ८
= १७७४८८" भाजक

१७७४८८)२४९४१०(१°
१७७४८८
७१९२२

× ६०
१७७४८८)४३१५३२०(२४'
३५४९७६
७६५५६०
७०९९५२
५५६०८

× ६०
१७७४८८)३३३६४८०(१८"
१७७४८८
१५६१६००
१४१९९०४
१४१६९६

∴ रवि मन्द फल १°-२४'-१८" ( ऋण )

( मन्द केन्द्र तुलादि होने से )

( ५ ) रवि मन्द स्पष्ट = मध्यम रवि ३रा०-२८°७'-७"

-रवि मन्द फल ०- १--२४-१८ घटाया।
मन्द स्पष्ट रवि=३- २६-४२-४९

( ६ ) सायन रवि = मन्द स्पष्ट रवि ३रा०-२६°-४२'-४९"

\+ अयनांश ०-२३-११-२२
= सायन रवि=४-१९-५४-११

अयनांश ग्रह लाघवी :—शाके १८३४ श्रावण शुक्ल १२ का

शाका १८३४
−४४४
६०)१३९१(२३°
१२०
१९१
१८०
११

अयनांश १ मास = ५″
४ मास = २०″
१ दिन में = १/६″
१२ दिन = १२/६″ = २″
४ मास १२ दिन का = २२″

वर्ष आरम्भ का = २३°–११′–०″
४ मास १२ दिन का = २२″
∴ इष्ट अयनांश = २३–२१– २२

( ७ ) चर साधन

$$\frac{(\text{सायन रवि की राशि छोड़ केवल अंशादि}) \times \text{वर्तमान चर खण्ड}}{३०} + \text{गत चर खण्ड}$$

कौन चर खण्ड से गुणा करना

वर्तमान चर खण्ड = भुज ० राशि हो तो = पहिला चर खण्ड से
भुज १ राशि हो तो = दूसरा ,,
भुज २ राशि हो तो = तीसरा ,,
अं, व्या प्रति,

२३ अक्षांश की पलभा ५–५–३८ है। इस पर से चर खण्ड बनाया।

२३ अक्षांश का चर खण्ड पहिला दूसरा तीसरा
५०–५६–२० ४०–४१–४ १६–५८–४६

पलभा ५–५–३८ में १० का गुणा करने से पहिला, ८ का गुणा करने से दूसरा, १०/३ का गुणा करने से तीसरा चर खण्ड आया।

सायन सूर्य ४रा.–१९°–′१४′–११″ इसके भुज बनाये।

६ रा –०° –०′–०″
−४–१९–५ −११
शेष=१–१०– ५ –४९
∴ भुज १ रा.–१०°–५′–४९
= भुजांश ४०°–५′–४९″
पहिला चर खण्ड–३०–०–० घटाया
दूसरे चर खण्ड का शेष = १०–५–४९

भुज में १ राशि है इसके दूसरे चर खण्ड से गुणा करना पड़ेगा। भुज में ३०–३० अंश का एक चर खण्ड होता है। भुजांश ४० में पहिले चर खण्ड के ३० अंश घटाया जो शेष रहा वह दूसरे चर खण्ड का भाग हुआ इस कारण शेष को दूसरे चर खण्ड से गुणा किया।

शेष १०–५–४९ × वर्तमान दूसरा चर खण्ड

$\frac{४०–४१}{३०}$ + गत पहिला चर खण्ड = चर

५०–५६–२०

= $\frac{४१०–४६–३८}{३०}$ + ५०–५६–२०

= १३°–४१′–३३″ + ५०°–५६′–२०″

= ६४–३७–५३ चर ऋण

( सायन रवि मेषादि होने से ऋण )

= ६४″–३७″ चर

१′–४″–३७‴ चर

१०–५–४९
× ४०–४१
     ३३ २९
३ २५
६ ५०
३२ ४०
३ २०
४००
४१० ४६ ३८ २९
= ४१०–४६–३८

यहाँ जोड़ने घटाने के लिये चर पल को चर विकला माना। चर ६४ प०–३७ वि० इसे ६४ वि० + ३७ माना। विकला की कला बनाये तो चर १′–४″–३७‴ चर हुआ।

सायन भुजांश से चर पल निकालने की सारिणी अध्याय ३ में दी है। भुजांश ४०°–५′–४९″ है। ४० भुजांश = चर ६४ प०–२३ वि०–१० है। आनुपातिक चर न भी निकालो तो भी इस सारिणी से काम चल जायेगा।

( ८ ) मन्द स्पष्ट रवि = ३ रा०–२६°–४२′–४९″

– चर = ० – ० – १ – ४–३७ घटाया

प्रातः रवि स्पष्ट = ३ – २६ – ४१ – ४४ –२३

∴ प्रातः रवि स्पष्ट ३ रा०– २६°–४१′–४४″

## सूर्य की गति साधन

$\left[\left(११^{\circ}-\frac{\text{रवि भुज कोटांश}}{२०}\right)\times\frac{\text{रवि भुज कोटांश}}{२०}\right]\div$ १३ = गतिफल ± कलादि

केन्द्र कर्कादि, मकरादि
     +       –

गति स्पष्ट = मध्यम गति ५९′–८″ ± गति फल

रवि मन्द केन्द्र = १० रा०–१९°–५२′–५३″ है
,, ,, भुज १–१०–७–७ है

ऊपर का गणित ( १ ) देखो
मन्द केन्द्र मकरादि होने के ऋण

कोटि = (३ राशि–भुज) ३ रा०–०°–०′–०″
रवि मन्द केन्द्र भुज–१–१०–७–७
शेष = १–१९–५२–५३

$\frac{\left(११^{\circ}-\frac{४९–५२–५३}{२०}\right)\times\frac{४९-५२-५३}{२०}}{१३}$ कला

∴ कोटि = १रा० १९°–५२′–५३″

कोटांश = ४९°–५२′–५३

कोटांश = ४९°–५२′–५३″ ÷ २०

२० = २°–२९′–३८″

११°–०′–०″

– २–२९–३८ कोटांश ÷ २०

शेष = ८–३०–२२

८–३०–२२
× २–२९–३८
१३ ५६
१९ ०
५ ४
१० ३८
१४ ३०
३ ५२
० ४४
१ ०
१६
२१ १२ ४७ ५१ ५६
= २१°–१२′–४७″

$= \frac{[११°-(२-२९-३८)] \times २-२९-३८}{१३}$

$= \frac{८-३०-२२ \times २-२९-३८}{१३}$

$= \frac{२१°-१२'-४७''}{१३}$ कलादि

$= १°-३७''-५४'''$ गति फल ऋण ( केन्द्र मकरादि होने से )

१३)२१–१२–४७(१′
१३
८ × ६०
४८० + १२
१३)४९२(३७″
३९
१०२
९१
११ × ६०
६६० + ४७
१३)७०७(५४‴
६५
५७
५२
५

मध्यम गति ५९′–८″
–गति फल १–३७–५४
शेष ५७–३०– ६

∴ स्पष्ट गति रवि की
५७′–३०″

## २ चन्द्र साधन

त्रिफलचंद्र संस्कार करने के लिये पहिले रेखान्तर संस्कार करना पड़ता है। जिसके लिये मध्य रेखा मे अपने स्थान की दूरी योजन में जानने की आवश्यकता है।

नरसिंहपुर का देशान्तर ७९°–११
उज्जैन ,, ७५ –३६
अंतर ३ –३६
= २१६′

मध्य रेखा उज्जैन से नरसिंहपुर ३°–३६′ की दूरी पर है। इस पर से योजन की दूरी प्रगट हो जायेगी।

## किसी स्थान की योजन दूरी जानना

ग्रह लाघव मत से पृथ्वी की परिधि ४८०० योजन है।

| | |
|---|---|
| ३६०° = ४८०० योजन | ६० घड़ी = ४८०० योजन |
| ३६° = ४८० ,, | १ घड़ी = ८० ,, |
| ३° = ४० ,, | १ पल = $\frac{८०}{६०}$ = $\frac{४}{३}$ = १$\frac{१}{३}$ योजन |
| १°(६०′) $\frac{४०}{३}$ ,, | = १ + $\frac{१}{३}$ योजन |
| १′ = $\frac{४०}{३ \times ६०}$ = $\frac{२}{३ \times ३}$ = $\frac{२}{९}$ योजन | देशान्तर पल जितने हों उसका तिहाई |
| देशान्तर कला × $\frac{२}{९}$ = योजन | उसी में जोड़ देने से इष्ट योजन होगा। |

नरसिंहपुर देशान्तर कला २१६′ = $\frac{२१६ \times २}{९}$ = $\frac{४३२}{९}$ = $\frac{१४४}{३}$ = ४८ योजन

देशान्तर कला ÷ ६ देशान्तर पल = २१६′ ÷ ६ = ३६ पल

३६ पल देशान्तर = ३६ + $\frac{३६}{३}$ = ३६ + १२ = ४८ योजन

इस प्रकार ग्रीन विच से दी हुई अपने स्थान का देशान्तर और उज्जैन के देशान्तर का अन्तर निकालना वही पूर्व या पश्चिम अपने स्थान का उज्जैन से देशान्तर हुआ। उस देशान्तर के अंश कला की कला बना कर × $\frac{२}{९}$ से गुणा किया तो देशान्तर पर में अपने स्थान का योजन निकल आयेगा।

यदि देशान्तर घड़ी पल में हो तो पल बना लेवें या कला में हो तो उसमें ६ का भाग देने से देशान्तर पल निकल आयेगा। जितने पल देशान्तर हों उसमें उसी पल का $\frac{१}{३}$ भाग जोड़ देने से योजन की संख्या निकल आयगी।

## चन्द्र का त्रिफल संस्कार

( १ ) रेखान्तर संस्कार = योजन दूरी ÷ ६ = ± कला

नरसिंहपुर, मध्य रेखा ( उज्जैन ) से ४८ योजन पूर्व में है।

पूर्व = ऋण। ४८ योजन ÷ ६ कला = ८′ ऋण (अपना देश पूर्व में होने से)

( २ ) चर संस्कार = ± $\frac{\text{चर} \times २}{९}$ कला | = $\frac{(\text{चर } ६४' - ३७') \times २}{९}$ ऋण (चर ऋण था)

$$= \frac{१२९ - १४''}{९} = १४' - २१'' = ०° - १५' - २१''$$ ऋण चर संस्कार

( ३ ) मन्द फल संस्कार = ± रवि मन्द फल ÷ २७ अंशादि ± रवि मन्द फल के अनुसार ( मेषादि तुलादि )
+ −

= रवि मन्द फल $\frac{१° - २४ - १८}{२७}$ ऋण ( मन्द फल तुलादि होने से ऋण )

= ०° − ३′ − ७″ ऋण

( १ ) त्रिफल चन्द्र संस्कार ( १ ) देशान्तर = −०°−८′−०″ ऋण

( २ ) चर संस्कार=−०−१४−२१ ऋण

( ३ ) मन्द फल =−०−३ − ७ ऋण

=−०−२५−२८ ऋण

यहाँ सबको एकत्र किया। सब ऋण हैं इससे सबका योग ऋण हुआ। +होता तो − + का अन्तर निकालते।

( २ ) त्रिफल संस्कारित चन्द्र = मध्यम चन्द्र ८ रा०−७°−५०′−५४″

− त्रिफल संस्कार ०=०−२५−२८

∴ त्रिफल संस्कारित चन्द्र =८ ७−२५−२६

मध्यम चन्द्र में चाहे पृथक् २ एक २ संस्कार + − करते जाओ या सब संस्कार को एकत्र करके ± करो कोई अन्तर नहीं पड़ेगा। यहाँ सब ऋण होने से घटाया है।

( ३ ) चन्द्र केन्द्र = चन्द्रोच्च १० रा०−८°−२८′−३१″

− त्रिफल सं० चन्द्र ८ − ७−२५− २६ घटाया

=चन्द्र मन्द केन्द्र= २ − २१− ३− ५ + ( यह मेषादि है इससे + )

∴ चन्द्र मन्द केन्द्र २ रा०−२१°−३′−५″

( ४ ) चन्द्र मन्द केन्द्र भुजांश

मन्द केन्द्र २ रा०−२१°−३′−५″ यही भुज हुआ।

∴ मन्द केन्द्रांश=८१°−३′−५″

( ५ ) चन्द्र केन्द्र भुज षष्ठांश=८१°−३′−५″ ÷ ६ = १३°−३०′−३०″

( ६ ) चन्द्र मन्द फल= $\frac{(\text{३०−केन्द्र भुज षष्ठांश}) + \text{केन्द्र भुज षष्ठांश} = \text{गुणन फल}}{\text{५६°−( उपरोक्त गुणन फल ÷ २० )}}$

$= \frac{[\text{३०°−( १३−३०−३० )}] \times \text{१३−३०−३०} = \text{गुणन फल}}{\text{५६°−( उपरोक्त गुणन फल ÷ २० )}}$

$= \frac{(\text{१६−२९−३०}) \times \text{१३−३०−३०} = \text{गुणन फल}}{\text{५६°−( गुणन फल ÷ २० )}}$

$= \frac{\text{२२२−४६−२९}}{\text{५६° ( २२२−४६−२९ ÷ २० )}}$

$= \frac{\text{२२२−४६−२९}}{\text{५६°−( ११−८−१९ )}} = \frac{\text{२२२−४६−२९}}{\text{४४−५१−४१}} = \frac{\text{८०१९८९}}{\text{१६१५०१}} = \frac{\text{४°−५७′−५७″}}{\text{चन्द्र मन्द फल +}}$

( केन्द्र मेषादि होने से + )

३०°–०′–०″
– १३–३०–३० केन्द्र भुज षष्ठांश
शेष १६–२९–३०
× १३–३०–३० केन्द्र भुज षष्ठांश

१५ ०
१४ ३०
८ ०
१५
१४ ३०
०
६ ३०
६ १७
२०८
२२२ ४६ २९ ४५ ०

=२२२°–४६–′–२९′ गुणनफल
२२२–४६–२९ ÷ २०
=११°–८′–१९″
५६–०–०
११–८–१९
शेष ४४–५१–४१

भाज्य २२२°–४६′–२९″
× ६०
१३३२० + ४६
= १३३६६ × ६०
= ८०१९६० + २९
= ८०१९८९″

भाजक ४४°–५१′–४१″
× ६०
२६४० + ५१
= २६९१ × ६०
= १६१४६० + ४१
= १६१५०१″

= चन्द्र मन्द फल
= ४°–५७′–५७″ +
( केन्द्र मेषादि होने से ÷ )

१६१५०१)८०१९८९(४°
६४६००४
१५५९८५
× ६०
१६१५०१)९३५९१००(५७′
८०७५०५
१२८४०५०
११३०५०७
१५३५४३
× ६०
१६१५०१)९११२५८०(५७″
८०७५०५
११३७५३०
११३०५०७
७०२३

( ७ ) चंद्र स्पष्ट = त्रिफल सं० चंद्र = ८रा–७°–२५′–२६″
+ मंद फल = + ०–४–५७–५७
चंद्र स्पष्ट = ८–१२–२३–२३

∴ प्रातः चंद्र स्पष्ट ८रा.–१२°–२३′–२३″

चंद्र गति साधन

( १ ) चंद्र केन्द्र = २रा.–२१°–३′–५″ केन्द्र मकरादि है।

( २ ) चंद्र केन्द्र भुज = २–२१–३–५ ३ राशि से कम होने से यही भुज हुआ।

( ३ ) कोटि = ३रा–०°–०′–०″
२–२१–३–५ घट या

∴ कोटि = ०–८–५६–५५
कोट्यंश = ८°–५६′–५५″

( ४ ) कोटि अंश ÷ २० = ८°–५६′–५५″ ÷ २०
= ०′–२६″–५०‴ कलादि

( ५ ) गति फल

रीति $\left(११' - \frac{\text{चंद्र केन्द्र भुज कोटि अंश}}{२०}\text{कलादि}\right)$

$\times \frac{\text{चंद्र के० भुज कोटि अंश}}{२०} \times २$ गुणनफल

गुणनफल + $\frac{\text{गुणनफल}}{६}$ = गति फल ± चंद्र केन्द्र मकरादि कर्कादि
− +

$= \left(११' - \frac{८'-५६''-५५''}{२०}\right) \times \frac{८-५६-५५}{२०} \times २$ = गुणनफल

[११′–(०′–२६″–५०‴)] × (०-२६-५०) × २ = ,,

= (१०-३३-१०) × (०-२६-५०) × २ = ,,

= (४′-४३″) × २ = ९′-२६″ गुणनफल

११′–०″–०‴
−०–२६–५०
शेष १०-३३-१०

१०-३३-१०
× ० २६-५०
८ २०
२७ ३०
८ २० ४ २०
१४ १८
४ २०
० ० ०
४ ४३ ९ ५८ २०
= ४′-४३″

गुणनफल + $\frac{\text{गुणनफल}}{६}$ ९′-२६″
९′-२६″
= ९′-२६″ + १′-३४″

= ११′-०″ गति फल ऋण (चंद्र के० मकरादि होने से)

गति फल साधन के लिये यह रीति भी है।

$\left(११^{\circ} - \frac{\text{चंद्र केन्द्र भुज कोटि अंश}}{२०} \text{ अंश}\right) \times \frac{\text{चंद्र भुज कोटि अंश}}{२०} \text{अंश} \times २ = \text{गुणनफल}$

$\text{गुणनफल} + \frac{\text{गुणनफल}}{६} = \text{गति फल कलादि}$ ।

अर्थात् इस योग का उत्तर अंश कला विकला में आता है उसे कला विकला प्रति विकला मानो। इस रीति से कुछ सूक्ष्मता गणित में आ जाती है। उपरोक्त गणित में अंश को पहिले ही कला मान लिया था और इस रीति में गणित के अंत में कला माना है।

( ६ ) चन्द्र की स्पष्ट गति = मध्यम गति ± गति फल।

मध्यम गति = ७९०′–३५″
– गति फल = ११ – ० ऋण
चन्द्र गति स्पष्ट = ७७९–३५

∴ चन्द्र की स्पष्ट गति ७७९′–३५″

३ – मंगल स्पष्ट करना

(१ शीघ्र केन्द्र = मध्यम रवि = ३रा०–२८°–७′–७″
– मध्यम मंगल = ११–२६–५२–३५ घटाया
= शीघ्र केन्द्र शेष = ४ – १–१४–३२

यह ६ से कम है इससे १२रा० से नहीं घटाना पड़ा

( २ ) शीघ्र केन्द्रांश = १२१°–१४′–३२″

( ३ ) शीघ्र फल केन्द्रांश

( चक्र १९ से )

$\frac{१२१–१४\ ३२}{१५}$ = ८ लब्धि = ८ का शीघ्रांक ३९३; ८ + १ = अग्रिम = ९ ,, ४०० } दोनों का अन्तर ७ +

१५)१२१–१४–३२(८ लब्धि
१२०
१ १४–३२

( अग्रिम अधिक होने से + )

शेष = १°१४′–३२″ शेषांक

$\left[\begin{matrix}\text{प्रथम शीघ्रांक} & \text{शेषांक अन्तर} \\ ३९३ + & \frac{१–१४–३२ \times ७}{१५}\end{matrix}\right] \div १० = \text{शीघ्र फल}$

$= \left(३९३ + \frac{८–४१–४४}{१५}\right) \div १०$

$= ( ३९३ + ०–३४–४६ ) \div १०$

शेषांक १°–१४′–३२″
५ अन्तर
३ ४४
१ ३८
७
८ ४१ ४४
= ८–४१–४४

=३९३°-३४′-४६″ ÷ १०
=३९°-२१′-२८″ + = शीघ्र फल
( शीघ्र केन्द्र मेषादि होने से + )

८-४१-४४ ÷ १५
= ०-३४′-४६″
+ ३९३
= ३९३-३४-४६

( ४ ) शीघ्र फलार्द्ध + ३९°-२१′-२८ ÷ २ = + १९°-४ ′-४४″

( ५ ) फलार्द्ध संस्कृत भौम = मध्यम मंगल = ११रा०-२६°-५२′-३५″
+ ०-१९-४०-४४
फलार्द्ध संस्कृत भौम = ० १६-३३-१९

( ६ ) मन्द केन्द्र साधन
भौम मन्दोच्च ४ रा०-०°-०′-०″ चक्र १९ से
− फलार्द्ध संस्कृत भौम ०-१६-३३-१९ घटाया
= मन्द केन्द्र = शेष ३-१३-२६-४१

( ७ ) मन्द केन्द्र भुजांश − ६ − ० − ० − ०
३− १३ −२६-४१
भुज = २− १६− ३३-१९
,, भुजांश = ७६°−३३′− १९″

( ८ ) मन्द फल
भुजांश ७६°-३३′-१९″ ÷ १५ =५ लब्धि = १२४ मन्दांक
१५)७६°-३३′-१९″(५ लब्धि ५ + १=६=१३० ,, } चक्र १९ से
७५
दोनों का अन्तर ६ + (अग्रिम वर्ग होने से + )
शेष १-३३-१९
शेष १°-३३′-१९″ शेषांक

$$\left(\frac{\text{शेष } १\text{-}३३\text{-}१८ \times ६ \text{ अंतर}}{१५} + \frac{\text{मंदांक}}{१२४}\right) \div १० = \text{मंद फल}$$

= (९-१९-५४ + १२४°) ÷ १०
१५
= (०-३७-१९ + १२४) ÷ १०
= १२४°-३७′-१९″ ÷ १०
= १२°-२७′-४३″ + = मंद फल
(भौम मंद केन्द्र मेषादि होने से + )

१-३३-१९
× ६
१ ५४
३ १८
६
९ १९ ५४
= ९ − १९ − ५४

( ९ ) भौम मंद स्पष्ट
मध्यम मंगल ११रा०-२६°-५२′-३५″
+ मंद फल ०-१२-२७-४३
= मंद भौम स्पष्ठ = ०-९-२०-१८

(१०) भौम द्वितीय शीघ्र केन्द्र

प्रथम शीघ्र केन्द्र ४रा०–१°–१४′–३२″
—मंद फल　० १२—२७ —४३
शेष=३—१८—४६—४९

द्वितीय शीघ्र केन्द्र =
यह ६ के भीतर है इससे १२रा० से नहीं घटाना पड़ा

यहाँ शीघ्र केन्द्र मेषादि होने से ऋण किया। इसमें विपरीत होता है अर्थात ऊपर मेषादि थे + हुआ था तो यहाँ उसके उल्टे मेषादि में ऋण, तुलादि में + होता है।

(११) द्वितीय शीघ्र केन्द्रांश
द्वितीय शीघ्र केन्द्र ३रा० १८°–४६′–४९″
∴ ,, ,, केन्द्रांश=१०८°–४६′–४९″

(१२) द्वितीय शीघ्र फल=

द्वि० शी० केन्द्रांश १०८°–४६′–४९″ ÷ १५ = ७ लब्धि=३६५ शीघ्रांक चक्र १९ से
१५)१०८°–४६′–४९″(७ लब्धि　　७ + १=७=३९३ ,,
१०५　　शेष=३–४६–४९
शेष ३–४६–४९　　दोनों का अन्तर + २८ ( ऐष्य अधिक होने से + )

$$\left(\frac{\text{शेष } ३–४६–४९ \times २८ \text{ अंतर}}{१५}\right) + ३६५ \text{ प्रथम शीघ्रांक}) \div १० = \text{शीघ्रफल}$$

$$=\left(\frac{१०५–५०–५२ + ३६५°}{१५}\right) \div १०$$

=(७°–३′–२३″ + ३६५°) ÷ १०
=३७२°-३′-२३″ ÷ १०
=३७°-१२′-२०″ + द्वितीय शीघ्र फल
( द्वितीय शीघ्र केन्द्र मेषादि होने से + )

३–४६–४९ शेष
× २८ अंतर
२२ ५२
२१ २८
८४
१०५ ५० ५२
=१०५-५०-५२ ÷ १५
=७°-२′-२३″

(१३) मंगल स्पष्ट　= मंद स्पष्ट भौम　०रा०-९°-२०′-१८″
द्वितीय शीघ्र फल ० - ३७ - १२ - २०
मंगल स्पष्ट = १ - १६ - ३२ - ३८

∴ प्रातः भौम स्पष्ट १ रा.-१६°-३२′३८″

४ बुध स्पष्ट करना

(१) बुध केन्द्र = ७रा -२२°-२३′-५०″
१२ - ० - ० - ०
७-२२-२३-५०
शोधित केन्द्र ४-७-३६-१०

( यह मध्यम ग्रह के साधन हो चुका है ) यह ६ राशि से अधिक है इससे ११रा. से शोधन किया।

( २ ) शोधित केन्द्र ४ रा.–७°–३६′–१०″
शोधित केन्द्र केन्द्रांश=१२७°–३६′–१०″

( ३ ) शीघ्र फल

शोधित केन्द्रांश $\frac{१२७°}{१५}$–३६′१०″ = लब्धि ८ = शीघ्रांक २१२ } चक्र १९ से
८ + १९ = ऐष्य शीघ्रांक १९५ }

शेष अन्तर शेष–७°–३६′–१०″

$\left(२१२-\frac{७-३६-१०\times १७}{१५}\right)\div १०$ (अन्तर १७ ऋण ऐष्य अल्प होने से ऋण)

$=\left(२१२-\frac{१२९-१४-५०}{१५}\right)\div १०$

=[ २१२–(८°–३६′–५९″) ]÷१० २०३°२३′–१″÷१०

=२०३°–२३′–१″÷१० =२०–२०–१८ ऋण

=२०°–२०′–१८″ ऋण

( बुध केन्द्र तुलादि होने से ऋण )

∴ शीघ्रफल २०°–२०′–१८″ ऋण

| शेष ७°–३६′–१०″ | | |
|---|---|---|
| अन्तर | × | १७ |
| | २ | ५० |
| | १० | १२ |
| ११९ | | |
| १२९ | १४ | ५० |

= १२९–१४–५० ÷ १५
=८°–३६′–५९″
= २१२–०–०
–८–३६–५९
=२०३–२३–१

( ४ ) शीघ्र फलार्द्ध = २०°–२०′–१८″ ÷ २ = १०°–१०′–९″

( ५ ) शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत बुध

मध्यम बुध=३ रा०–२८°–७′– ७″
–शीघ्र फलार्द्ध = ०–१०– १० – ९ ऋण होने से घटाया
=शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत बुध = ३–१७– ५६ – ५८
=बुध शीघ्र दल स्पष्ट = रा० ३– १७°–५६′–५८″

( ६ ) मन्द केन्द्र

बुध मन्दोच्च ७ रा०–०°–०′–०″ चक्र १९ से
–बुध शीघ्र दल स्पष्ट – ३–१७–५६–५८ घटाया
मन्द केन्द्र= ३–१२–३–२

( ७ ) मन्द केन्द्र भुजांश

मन्द केन्द्र के भुज बनाया = ६–०–०–०
– मन्द केन्द्र = ३–१२–३–२
भुज = २–१७–५६–५८
भुजांश=७७°–५६′–५८″

( ८ ) मन्द फल

भुजांश $\frac{७७}{१५}$°–५६′–२८″ = लब्धि ५ = प्रथम मन्दांक = ३५ } चक्र १९ से
५ + १ = ऐष्य मन्दांक = ३६ }

( शेष = २°–५६″–५८″ अन्तर १ + (ऐष्य अधिक होने से + )

$$\left( ३५ + \frac{\text{प्रथम मन्दांक शेष } २°–५६′–५८″ \times १ \text{ अन्तर}}{१५} \right) \div १०$$

$$= \left( ३५ + \frac{२–५६–५८}{१५} \right) \div १०$$

= ( ३५° + ०°–११′–४७″ ) ÷ १०

= ३५°–११′–४७″ ÷ १०

= ३°–३१′–१०″ + ( मन्द केन्द्र मेषादि होने से + )

= मन्द फल = + ३°–३१′–१०″

( ९ ) मन्द स्पष्ट बुध

| | |
|---|---|
| मध्यम बुध = | ३ रा –२८°–७′–७″ |
| + मन्द फल = | ० –३ –११– १० |
| मन्द बुध स्पष्ट = | ४ –१ –३८– १७ |

∴ मन्द स्पष्ट बुध = ४ रा.–१°–३८′–१७″

( १० ) बुध द्वितीय शीघ्र केन्द्र

| | |
|---|---|
| प्रथम शीघ्र केन्द्र = | ७ रा –२२°–२३′–५०″ |
| – मन्द फल = | ० – ३ – ३१ – १० |
| द्वितीय शीघ्र केन्द्र = | ७ –१८ –५२– ४० |

यहाँ मन्द केन्द्र मेषादि होने से विपरीत ऋण हुआ अर्थात् ऊपर मन्द केन्द्र + था तो अब ऋण हुआ। केवल इसी में विपरीत होता है।

(११) द्वितीय शीघ्र केन्द्रांश

द्वितीय शीघ्र केन्द्र ६ से अधिक है इससे शोधन किया।

| | |
|---|---|
| | १२ - ० - ० - ० |
| | ७ - १८ - ५२ - ४० घटाया |
| शेष = | ४ - ११ - ७ - २० |

शोधित द्वि० शीघ्र केन्द्र = ४रा. ११°-७′-२०′
,, ,, केन्द्रांश = १३१°-७′-२०′

( १२ ) द्वितीय शीघ्र फल

द्वि०शी०केन्द्रांश $\frac{१३१}{१५}$°-७′२०″ = लब्धि ८ = प्रथम शीघ्रांक २१२ } चक्र १९ से
८ + १ = ९ = ऐष्य ,, १९५ } अन्तर १७ ऋण

शेष ११°–७'–२०" ( ऐष्य कम होने से ऋण )

$$\left(२१२° - \frac{\text{शेष } ११-७-२० \times \text{अंतर } १७}{१५}\right) \div १०$$

$$= \left(२१२ - \frac{१८९-४-४०}{१५}\right) \div १०$$

$$= [\ २१२° - (\ १२-३६-१८\ )\ ] \div १०$$

$$= १९९-२३-४२ \div १०$$

= १९°–५६'–२२" ऋण = द्वितीय शीघ्रफल

( द्वितीय शीघ्र केन्द्र तुलादि होने से ऋण )

१८९°–४'–४०" ÷ १५
= १२°–३६'–१८"

२१२ – ० – ०
– २२ – ३६ – १८
१९९ – २३ – ४२

१९९ – २३ – ४२ ÷ १०
= १९°–५६'–२२"

शेष ११°–७'–२०"
अंतर ×१७
५ ४०
१ ५९
१८७
१८९ ४ ४०
= १८९°–४'–४०"

( १३ ) बुध स्पष्ट

मंद बुध स्पष्ट ४रा०–१°–३८'–१७"
– द्वि० शीघ्र फल ०–१९–५६–२२
= बुध स्पष्ट = ३ ११–४१–५५
∴ प्रातः बुध स्पष्ट ३रा०–११°–४१'–५५"

## ५—शुक्र स्पष्ट करना

( १ ) शुक्र शीघ्र केन्द्र यह मध्यम ग्रह साधन करते समय निकाल चुके हैं। यह ६ से अधिक है इससे शोधन किया।

शुक्र शी केन्द्र ८रा०–१०–५०–४६"
शोधित शीघ्र केन्द्र ३रा–१९°–९'–१४"

१२ - ० - ० - ०
८–१०–५०–४६
३ - १९–९–१४

( २ ) शोधित केन्द्रांश।

शोधित शीघ्र केन्द्र ३रा०–१९°–९'–१४"
∴ शोधित शीघ्र केन्द्रांश १०९°–९–१४

( ३ ) शीघ्र फल

केन्द्रांश $\frac{२१०}{१५}$°−९′−१४″ = लब्धि ७ = प्रथम शीघ्रांक ४०२ } चक्र १९ से
७+१=८ = ऐष्य „ ४४० } अन्तर ३८+
शेष—४°−९′−१४″ ( ऐष्य अधिक होने से + )

$$\left(४०२ + \frac{\text{शेष } ४-९-१४ \times ३८ \text{ अंतर}}{१५}\right) \div १०$$

$$= \left(४०२ + \frac{१५७-५०-५२}{१५}\right) \div १०$$

= ( ४०२ + १०−३१−२३ ) ÷ १०
= ४१२−३१−२३ ÷ १०
= ४१°−१५′−८″ ऋण शीघ्रफल
( केन्द्र तुलादि होने से ऋण )

शेष ४−९−१४
अंतर ×३८
८ ५२
५ ४२
१५२
१५७ ५० ५२
= १५७°−५०′−५२″ ÷ १५
= १०°−३१′−२३″
+ ४०२
४१२−३१−२३
४१२−३१−२३ ÷ १०
= ४१−१५−८

( ४ ) शीघ्र फलार्द्ध

शीघ्र फल ४१°−१५′−८″ ÷ २ = २०−३७−३४ ऋण
शीघ्र फलार्द्ध = २०°−३७′−३४″ ऋण

( ५ ) शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत शुक्र

मध्यम शुक्र ३रा०−२८°−७′−७″
शीघ्र फलार्द्ध ०−२०−३७−३४ ऋण ( घटाया )
३−७− २९−३३ = शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत शुक्र

( ६ ) शुक्र मंद केन्द्र

शुक्र मंदोच्च ३रा०−°०−०′−०″ ( चक्र १९ से )
शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत शुक्र ३−७−२९−३३ घटाया
= शुक्र मंद केन्द्र = ११−२२−३०−२७

( ७ ) ~~भोग्य केन्द्र शुक्र~~

१२−०−०−०
११-२२-३०-२७ घटाया

भुज = ०−७−२९−३३
= भुजांश = ७°−२९′−३३

( ८ )

भुजांश $\frac{७}{१५}$°–२९′–३३″=लब्धि=०=मन्दांक=० } चक्र १९ से
०+१=१ = ऐष्य=६ } अन्तर ६+
शेष=७°–२९′–३३″ (ऐष्य अधिक होने से +)

( ०+ $\frac{\text{शेष ७–२९–३३} \times \text{६ अन्तर}}{१५}$ ) ÷ १०

= $\frac{\text{४४–५७–१८}}{१५}$ ÷ १०

=२°–५९′–४९″ ÷ १०

=०°–१७′–०८″ ऋण मन्द फल

( मन्द केन्द्र तुलादि होने से ऋण )

शेष ७–२९–३३
अन्तर ×६

| | | |
|---|---|---|
| | ३ | १८ |
| २ | ५४ | |
| ४२ | | |
| ४४ | ५७ | १८ |

=४४°–५७′–१८″ ÷ १५
=२–५९–४९ ÷ १०
=०°–१७′–५९″

( ९ ) मन्द स्पष्ट शुक्र

मध्यम शुक्र ३ रा०–२८°–७′–७″
—मन्द फल ० – ० - १७–५८ ऋण ( घटाया )
मन्द स्पष्ट=३ –२७–४९–९

( १० ) द्वितीय शीघ्र केन्द्र

प्रथम शीघ्र केन्द्र ८ रा०–१०°–५०′–४६″
+ मन्द फल ० – ० –१७–५८
=द्वितीय शीघ्र केन्द्र=८ –११ – ८–४४

यहाँ विपरीत किया । मन्द केन्द्र तुलादि है तुलादि में ऋण था तो यहाँ + किया ।

यह ६ से अधिक है तो १२ से घटाना होगा ।

( ११ ) शोधित द्वितीय शीघ्र केन्द्र

१२– ०– ० –०
८–११– ८–४४
शेष ३–१८–५१–१६

शोधित द्वितीय शीघ्र केन्द्र ३ रा०–१८°–५१′–१६″
,, द्वितीय शीघ्र केन्द्रांश=१०८°–५१–१६″

( १२ ) द्वितीय शीघ्र फल

द्वि० शी० केन्द्रांश $\frac{१०८°–५१′–१६″}{१५}$=लब्धि ७ = शीघ्रांक ४०२ } चक्र १९ से
७+१ = ८=ऐष्य″ ४४० } अन्तर ३८+
शेष ३°–५१′–१६″ (ऐष्य अधिक होने से +)

$\left(४०२ + \frac{\text{शेष } ३^\circ-५१'-१६'' \times ३८ \text{ अन्तर}}{१५}\right) \div १०$

$\left(४०२ \frac{१४६-२८-८}{१५}\right) \div १०$

$(४०२ + ९-४५-५२) \div १०$

$४११^\circ-४५'-५२'' \div १०$

$४१^\circ-१०'-३५''$ ऋण

( द्वितीय शीघ्र केन्द्र तुलादि होने से ऋण )

= द्वितीय शीघ्र फल ४१°–१०′–३५″ ऋण

शेष ३–५१–१६
अन्तर × ३८
१० ८
३२ १८
११४
१४६–२८ ८
= १४६–२८–८ ÷ १५
= ९–४५–५२
+ ४०२
= ४११–४५–५२

( १३ ) शुक्र स्पष्ट

मन्द स्पष्ट ३ रा०–२७°–४९′–९″
द्वि० शी० फल ०–४१ –१० – ३५ ऋण ( घटाया )
= शुक्र स्पष्ट = २ – १६ – ३८ – ३४
∴ प्रातः शुक्र स्पष्ट २ रा०–१६°–३८′–३४″

## ६—गुरु स्पष्ट करना

( १ ) गुरु शीघ्र केन्द्र

मध्यम रवि ३ रा०–२८°–७′–७″
– मध्यम गुरु ९– ०–४६–२९ घटाया
= गुरु शीघ्र केन्द्र = ६– २७ –२०– ३८
यह ६ से अधिक होने से शोधन किया

१२– ०– ०– ०
६ - २७ - २० - ३८ घटाया
५ - २ – ३९–२२
शोधित शीघ्र केन्द्र

( २ ) शोधित शीघ्र केन्द्र = ५ रा०–२°–३९′–२२″
,, केन्द्रांश = १५२°–३९′–२२″

( ३ ) शीघ्र फल

$\frac{\text{केन्द्रांश } १५२^\circ-३९'-२२''}{१५}$ = लब्धि १० = प्रथम शीघ्रांक ६६
१० + १ = ऐष्य ,, ३६
शेष = २°–३९′–२२″

चक्र १९ से अन्तर ३० ऋण
( ऐष्य कम होने से )

$\left( \text{प्रथम शीघ्रांक } ६६ - \frac{\text{शेष } २-३९-२२ \times ३० \text{ अन्तर}}{१५} \right) + १०$

| शेष २ - ३९ - २२ | |
|---|---|
| अन्तर | × ३० |
| | ११ ० |
| १९ | ३० |
| ६० | |
| ७९ | ४१ ० |

=७९-४१-० ÷ १५
=५°-१८'-४४"

$\left( ६६ - \frac{७९^\circ -४१' -०''}{१५} \right) \div १०$

[ ६६-( ५-१८-४४ ) ]÷१०

= ६०-४१-१६ ÷ १०

= ६°-४'-७" शीघ्र फल ऋण

( शीघ्र केन्द्र तुलादि होने से )

६६-०-०
५-१८-४४ घटाया।
= ६०-४१-१६
६०—४१-१६ ÷ १०
= ६°-४'-७"

(४) शीघ्र फलार्द्ध = ६°-४'-७" ÷ २ = ३°-२'-३" ऋण

(५) शीघ्र फलदल गुरु स्पष्ट

मध्यम गुरु ९रा. - ० ° - ४६'-२९"
—शीघ्र फलार्द्ध ० - ३ - २ - ३ ऋण ( घटाया )
शीघ्र फलदल स्पष्ट गुरु=८ - २७ - ४४ - २६

(६) गुरु मंद केन्द्र

गुरु मंदोच्च ६-०-०-० चक्र १९ से
शीघ्र फल दल स्पष्ट गुरु ८ - २७-४४-२६ घटाया
९ - २ -१५-३४

(७) मंद केन्द्र भुजांश

१२-०- ०- ०
९- २-१५ - ३४
भुज=२ - २७ - ४४ - २६
∴ भुजांश=८७°-४४'- २६"

(८) मंद फल

मंद केन्द्र भुजांश $\frac{८७^\circ-४४'-२६''}{१५}$ =लब्धि ५ = प्रथम मंदांक ५५ | चक्र १९ से
५ + १=६=ऐष्य ,, ५७ | अंतर २ +

शेष=१२°- ४४' -२६" (ऐष्य अधिक होने से + )

$$\left(५५ + \frac{\text{मंदांक शेष } १२–४४–२६ \times २ \text{ अंतर}}{१५} + १०\right)$$

शेष १२°–४४′–२६″
अंतर × २
२५–२८–५२
२५–२८–५२ ÷ १५
= १–४१–५५

$$= \left(५५ + \frac{२५–२८–५२}{१५}\right) \div १०$$

= (५५ + १–४१–५५) + १०

= ५६–४१–५५ ÷ १०

= ५–४०–११ ऋण मंद फल

( मंद केन्द्र तुलादि होने से ऋण)

(९) मंद स्पष्ट गुरु

मध्यम गुरु रा. ९–०°–४६′–२९″

—मंद फल ०–५–४०–११ ऋण (घटाया)

= मंद स्पष्ट गुरु ८–२५–६–१८

(१०) द्वितीय शीघ्र केन्द्र

प्रथम शीघ्रकेन्द्र = ६रा.–२७°–२०′–३०″

\+ मंद फल = ०–५–४०–११

द्वितीय शीघ्र केन्द्र ७–३–०–४१

यहाँ विपरीत किया। मंद केन्द्र तुलादि होने से ऋण के विपरीत यहाँ + किया।

यह ६ से अधिक होने से शोधन करना होगा।

(११) शोधित द्वितीय शीघ्र केन्द्र

१२–०–०–०
७ ३–०–४१
४–२६–५९–१९

शोधित द्वि० शी० केन्द्र ४रा.–२६°–५९′–१९″

∴ " " केन्द्रांश १४६°–५९′–१९″

(१२) द्वितीय शीघ्र फल

द्वि० शी० केन्द्रांश $\frac{१४६°–५९′–१९″}{१५}$ = लब्धि९ = ८९ शीघ्रांक | चक्र १९ से

९ + १=१० = ऐष्य ६६ " | अंतर २३ ऋण

शेष=११°–५९′–१९″ (ऐष्य कम होने से ऋण)

$$\left(८९ - \frac{\text{शेष } ११–५९–१९ \times २३ \text{ अंतर}}{१५}\right) + १०$$

$$= \left(८९ - \frac{२७५ – ४४ – १७}{१५}\right) + १०$$

= [८९–(१८–२२–५७)] + १०

= ७०°–३७′–३″ + १०

= ७°–३′–४२″ ऋण द्वि० शी० फल
( द्वि० शी० के० तुलादि होने से ऋण )

शेष ११°–५९′–१९″

अन्तर × २३

७ १७

२२ ३७

२५३

२७५ ४४ १७

=२७५–४४–१७ ÷ १५

=१८°–२२′–५७″

८९–०–०

१८–२२–५७ घटाया

= ७०–३७–३

७०–३७–३ ÷ १०

=७–३–४२

( १३ ) गुरु स्पष्ट

मन्द स्पष्ट गुरु = ८रा.–२५°–६′–१८″

द्वि. शीघ्र फल = ० – ७ –३–४२ ऋण ( घटाया )

गुरु स्पष्ट = ८ –१८ –२–३६

∴ प्रातः गुरु स्पष्ट ८रा. १८°–२′–३६″

७—शनि स्पष्ट करना

( १ ) शीघ्र केन्द्र

मध्यम रवि = ३ रा.–२८°–७′–७″

– मध्यम शनि = १ –२० –४ –५८ घटाया

शनि शीघ्र केन्द्र = २-८–२–९ यह ६ से कम है शोधन नहीं करना पड़ेगा।

( २ ) शीघ्र केन्द्रांश शीघ्र केन्द्र = २रा.–८°–२′–९″

शीघ्र केन्द्रांश = ६८°–२′–९″

( ३ ) शीघ्र फल

केन्द्रांश ६८°–२′–९″ / १५

लब्धि ४ = पहिला शीघ्रांक ४८ } चक्र १९ से
४ + १ = ऐष्य ,, ५४ } अन्तर ६ +

= शेष ८°–२′–९″ ( ऐष्य अधिक होने से + )

$$\left(४८ + \frac{\text{शेष } ८–२–९ \times \text{अंतर } ६}{१५}\right) \div १०$$

शेष ८°–२′–९″
अंतर × ६

४८–१२–५४

४८°–१२′–५४″ ÷ १५

= ३°–१२′–५१″

+ ४८

= ५१–१२–५१

५१°–१२′–५१″ ÷ १०

= ५°– ७′ – १७″

$$= \left(४८ + \frac{४८–१२–५४}{१५}\right) \div १०$$

= ( ४८ + ३–१२–५१ ) ÷ १०

= ५१°–१२–५१″ ÷ १०

= ५°–७′–१७″ + शीघ्रफल

(शीघ्रकेन्द्र मेषादि होने से +)

( ४ ) शीघ्र फलार्द्ध  $+५-७-१७÷२ = +२^{\circ}-३३'-३८''$

( ५ ) शीघ्रफल दल स्पष्ट शनि ( शीघ्र फलार्द्ध संस्कृत शनि )

मध्यम शनि = १रा.–२०°–४′–५८″
+ शीघ्र फलार्द्ध = ० – २–३३–३८ जोड़ा
शीघ्रफलार्द्ध संस्कृत = १ –२२–३८–३६

( ६ ) शनि मंद केन्द्र

शनि मंदोच्च = ८रा.–०°–०′–०″
शीघ्रफलार्द्ध संस्कृत शनि = १–२२–३८–३६ घटाया
मंद केन्द्र = ६– ७–२१–२४

( ७ ) शनि मंद केन्द्र भुजांश

६–७–२१–२४
– ६–०– ०– ०
भुज = ०–७–२१–२४
∴ भुजांश = ७°–२१′–२४″

( ८ ) मंद फल

मंद केन्द्र भुजांश $\frac{७^{\circ}-२१'-२४''}{१५}$  लब्धि ० = प्रथम मंदांक = ०
० + १ = १ = ऐष्य ,, = १९ } चक्र १९ से अंतर १९ +
शेष ७°-२१′–२४  (ऐष्य अधिक होने से + )

$\left(० + \frac{\text{शेष } ७-२१-२४ \times १९ \text{ अंतर}}{१५}\right) ÷ १०$

$= \left(\frac{१३९-४६-३६}{१५}\right) ÷ १०$

$= ९^{\circ}-१९'-६'' ÷ १०$

$= ०^{\circ}-५५'-५४''$ ऋण मंदफल

( मंद केन्द्र तुलादि होने से ऋण )

शेष ७–२१–२४
अंतर ×१९
७ ३६
६ ३९
१३३
१३९ ४६ ३६
= १३९–४६–३६ ÷ १५
= ९–१९–६

( ९ ) मंद स्पष्ट शनि

मध्यम शनि १रा०–२०°–४′–५८″
–मंद फल ०–०–५५–५४ ऋण ( घटाया )
मंद स्पष्ट शनि = १–१९–९–४

(१०) द्वितीय शीघ्र केन्द्र

प्रथम शीघ्र केन्द्र = २रा०–८°–२′–९″
+ मन्द फल = ० – ० – ५५–५४
द्वितीय शीघ्र केन्द्र = २ – ८ – ५८–३
यह ६ से कम है इससे शोधन नहीं करना पड़ा।

यहाँ विरुद्ध किया। मन्द केन्द्र तुलादि होने से ऋण के विरुद्ध + किया।

(११) द्वितीय शीघ्र केन्द्रांश

द्वितीय शीघ्र केन्द्र २रा०–८°–५८′–३″
∴ द्वितीय शीघ्र केन्द्रांश = ६८°–५८′–३″

(१२) द्वितीय शीघ्र फल

द्वि० शी० केन्द्रांश = $\frac{६८}{१५}$°–५८′–३″ = लब्धि ४ = शीघ्रांक ४८ | (चक्र १९)
४ + १ = ५ = ऐष्य शीघ्रांक ५४ | अन्तर ६ +
शेष ८°–५८′–३″ ( ऐष्य अधिक होने से + )

$\left(४८+\frac{\text{शेष } ८–५८–३ \times ६ \text{ अन्तर}}{१५}\right)\div १०$

$=\left(४८+\frac{५३–४८–१८}{१५}\right)\div १०$

= ( ४८ + ३–३५–१३ ) ÷ १०
( ५१–३५–१३ ) ÷ १०
= ५°–९′–३१′ + द्वि० शी० फल
( द्वि० शी० केन्द्र मेषादि होने से + )

शेष ८°–५८′–३″
अन्तर × ६
० १८
५ ४८
४८
५३ ४८ १८
= ५३–४८–१८ ÷ १५
= ३°–३५′–१३″

४८–०–०
+ ३–३५–१३
= ५१–३५–१३
५१–३५–१३ ÷ १०
= ५°–९′–३१″

(१३) शनि स्पष्ट

मन्द शनि स्पष्ट = १रा०–१९°–९′–४″
+ द्वि० शीघ्र फल = ०–५–९–३१
= शनि स्पष्ट = १–२४–१८–३५
∴ प्रातः शनि = १ रा०–२४°–१८′–३५″

